# संततज्वरके लक्षण।

सप्ताहं वा दशाहं वा द्वादशाहमथापि वा।
संतत्या योऽविसर्गी स्यात्संततः स निगद्यते॥ ६४॥

सात दिनतक या दश दिनतक अथवा बारा दिनतक जो निरंतर तप चढाही रहे उसे संतत ज्वर कहतेहैं॥ ६४॥

( वक्तव्य ) यह संततज्वर विषम नहीं है क्योंकि भावमिश्रजीने लिखा है " निवृत्तः पुनरायाति विषमो नियते दिने " अर्थात् छोड छोड कर जो नियत समयपर फिरकर आवे वही विषमज्वर होताहै और ऐसा भी लिखा है कि "ज्वराः पंच तु ये प्रोक्ताः पूर्वं सततकादयः।चत्वारः संततं हित्वा ज्ञेयास्ते विषमज्वराः"पर कोई आचार्य संतत सतत अन्येद्युष्क तृतीयका और चातुर्थिक इन पांचोंको विषमज्वर मानते हैं॥

# सतत आदिके लक्षण।

अहोरात्रे सततको द्वौ कालावनुवर्त्तते।
अन्येद्युष्कस्त्वहोरात्रादेककालं प्रवर्त्तते॥ ६५॥
तृतीयकस्तृतीयेह्नि चतुर्थेह्नि चतुर्थकः॥ ६६॥

एक दिनरातमें सततज्वर दो बार चढता ( दो ही बार उतर जाता है ) और अन्येद्युष्क एक दिनरातमें एक बार चढताहै ( अर्थात् नित्य चढनेवाला तप अन्येद्युष्क कहलाता है॥ ६५॥ और एक दिन बीचमें छोडकर तीसरे दिन चढनेवाला तृतीयक होताहै और दोदिन बीचमें छोडकर चौथे दिन चढनेवाला चातुर्थिक ( चौथिया ) होताहै॥ ६६॥

( वक्तव्य ) पहले ४७। ४८ वां श्लोकोंमें कफके स्थानोंमें दोष होनेसे विषमज्वर कहे और अब ६२। ६२ वां श्लोकोंमें रस रक्त मांसादिमें दोष स्थित होनेसे भी लिखे इसका समाधान यह है कि दोनों प्रकारसे विषम ज्वर होतेहैं प्रथम जो कफस्थानस्थदोषसे जो कहे वे अवश्यही क्षीण

---

( श्लो० ६४ ) सप्ताहं दशाहं द्वादशाहं दोषभेदेन स्यात्। तद्यथा। वातिकः सप्तरात्रेण दशरात्रेण पैत्तिकः। श्लैष्मिको द्वादशाहेन ज्वरः पाकं नियच्छति। संतत्या नैरंतर्येणेति। अविसर्गी अविसर्जनशीलः।

( श्लो० ६६ ) तृतीयेह्नि तृतीयकः इत्यादि। ।दिनमेकमतिक्रम्य यो भवेत्स तृतीयकः॥ दिनद्वयं त्वतिक्रम्य यः स्यात्स हि चतुर्थकः। ( इति भा० मि० )।

ज्वरमुक्तके कुपथ्यादिसे होतेहैं और घोर तथा कष्टसाध्य होतेहैं और रस रक्त मांसादिमें तिर्यग्गत ऊष्माके परमाणु कुछ स्थित होजानेसे जो ज्वर होते हैं वे प्रायः आरंभ ही से विषमज्वररूप होतेहैं और उतने कष्टसाध्य नहीं होते कारण यह कि प्रथमका दोष कफस्थानोंमें स्थित होता है वहांसे आमाशयमें पहुँचकर फिर रस रक्त स्वेदादिकी तरफ आताहै-और पिछलेका दोष ऊष्मा उपरिगत रक्त मांस मेद आदिमें होताहै जो प्रायः सुख पूर्वक स्वेदकी तरफ प्रवर्त होकर शांत होजाता है-

जैसे वहां दोषके कफस्थानसे आमाशयमें और वहांसे रसगत होकर त्वचाकी तरफ प्रवर्त्त होनेमें समयका क्रम है वैसे ही इसमें धात्वंतरसे ऊष्माके त्वचाकी तरफ प्रवर्त होनेमे समयका क्रम होताहै जिससे सतत अन्येद्युष्क तृतीयक और चातुर्थिक होतेहैं।

इनमेंसे क्षीणके विपर्यय विषमज्वर बहुतही कष्टसाध्य होतेहैं-

## ज्वरके वेगपर दृष्टांत।

वातेनोद्धूयमानस्तु यथा पूर्येत सागरः।
वातेनोदीरितास्तद्वद्दोषाः कुर्वंति वै ज्वरान् ॥ ६७ ॥
यथा वेगागमे वेलां छादयित्वा महोदधेः।
वेगहानौ तदेवांभस्तत्रैवांतर्निधीयते ॥ ६८ ॥
दोषवेगोदये तद्वदुदीर्येत ज्वरोऽस्य वा।
वेगहानौ प्रशाम्येत यथांतः सागरे तथा ॥ ६९ ॥

जैसे वायुके वेगसे संचालित हुवा समुद्र पूरित होताहै ( झालें उठती और फैल जातीहैं ) उसी तरह वायुसे उदीरित किये हुये ( उठाये और प्रेरित किये हुये ) दोष ज्वरको करतेहैं ॥ ६७ ॥ जैसे समुद्रके उभार आने पर जल किनारोंके ऊपरतक छाजाताहै और उभारके उतर जानेपर वह जल उसीमें पीछेको फिर लीन हो जाताहै ॥ ६८ ॥ इसी प्रकार दोषोंके वेग होनेकेसमय ज्वर प्रचंड होताहै और वेगके शांत होने पर ज्वरभी शांत होजाताहै जैसे समुद्रका जल उभारके घटनेसे उसीमें लय होजाताहै ॥ ६९ ॥

## आगंतुक ज्वरका वर्णन।

विविधेनाभिघातेन ज्वरो यः संप्रवर्तते।
यथा दोषप्रकोपं तु तथा मन्येत तं ज्वरम् ॥ ७० ॥

श्यावास्यता विषकृते दाहातीसारहृद्ग्रहाः।
अभक्ता रुक् पिपासा च तोदो मूर्च्छा बलक्षयः॥ ७१॥
ओषधीगंधजे मूर्च्छा शिरोरुक् क्षवथुस्तथा॥ ७२॥
कामजे चित्तविभ्रंशस्तंद्रालस्यमभक्तरुक्।
हृदये वेदना चाशु गात्रं च परिशुष्यति॥ ७३॥
भयात्प्रलापः शोकाच्च भवेत्कोपाच्च वेपथुः।
अभिचाराभिशापाभ्यां मोहस्तृष्णाभिजायते॥ ७४॥
भूताभिषंगादुद्वेगहास्यकंपनरोदनम्॥ ७५॥
श्रमक्षयाभिघातेभ्यो देहिनां कुपितोनिलः।
पूरयित्वाखिलं देहं ज्वरमापादयेद्भृशम्॥ ७६॥

नाना प्रकारके अभिघातोंसे ( चोट आदि लगनेसे ) जो ज्वर होताहै वह जिस जिसके कोपसे होताहै उसको उसी प्रकारके लक्षणवाला समझना चाहिये॥ ७०॥ और विषके प्रभावसे जो ज्वर होता है उसमें मुँह काला पड़जाताहै दाह होताहै अतिसार होताहै हृदय पकड़ा हुवासा होता है और भोजन किया नहीं जाता जिससे वेदना होतीहै और तृषा तथा तोद ( पीड़ा दरद ) होताहै मूर्च्छा ( बेहोशी ) होतीहै और बलका क्षय होजाताहै॥ ७१॥ तीक्ष्ण औषधीके गंधसे होनेवाले ज्वरमें मूर्च्छा शिरमें दरद और छींक आना ये लक्षण होतेहैं ( क्षवका अर्थ डल्लन मिश्रजीने हिक्का लिखा है और "क्षवथुस्तथा"की जगह "वमथुः क्षवः" ऐसा पाठ मानाहै अर्थात् वमन हो और क्षव अर्थात् हिक्का हो ऐसा लिखा है ) ॥ ७२॥ कामजनित ज्वरमें चित्त भ्रंश तंद्रा आलस्य अरुचि हृदयमें वेदना शरीर सुख जाना ये लक्षण होतेहैं॥ ७३॥ भयज्वर और शोकज्वरमें प्रलाप होताहै और कोपजनित ज्वरमें कंप होताहै अभिचारज्वर और शापजनित ज्वरमें मोह ( मूर्च्छा ) और तृषा अधिक होतीहै भूतबाधा और देवादिबाधाजनित ज्वरमें उद्वेग हास्य कंप और रुदन करना ये लक्षण होतेहैं ( कोई मारणादि तंत्र मंत्र करे वह अभिचार और साधु महात्मादि दुःखी होकर शाप देवें वह अभिशाप कहाता है ) ॥ ७४। ७५॥ श्रमसे क्षयसे और अभिघातसे मनुष्योंके शरीरमें वायु कुपित होताहै वह कुपित वायु ( ऊष्मायुक्त होकर ) जब सब देहमें व्याप्त होताहै तब तीव्र ज्वर उत्पन्न करताहै॥ ७६॥

रोगाणां तु समुत्थानाद्विदाहागंतुतस्तथा ।
ज्वरोपरः संभवति तैस्तैरन्यैश्च हेतुभिः ।
दोषाणां स तु लिंगानि कदाचिन्नातिवर्तते ॥ ७७ ॥

रोगोंके उठनेसे जैसे विद्रध्यादिके उठावपर ज्वर होआता है तथा विदाहसे उनके पकावके समय तथा आगंतु कारण उनपर अभिघात होने से इत्यादि कारणोंसे भी ज्वर हो जाताहै परंतु वह भी दोषोंके चिह्नोंसे पृथक् नहीं होता ( उसमें भी उसके कारणरूप वातादि दोषोंके लक्षण होते हैं ) तथा अन्य हेतुओं ( अजीर्ण आदि ) से भी ज्वर होताहै उसमें भी दोषों के लक्षण होतेहैं ॥ ७७ ॥

## धातुगत ज्वरके लक्षण ।

रसस्थे तु ज्वरे वत्स लक्षणानि निबोध मे ।
गुरुत्वं दैन्यमुत्क्लेशः स्यंदनं छर्द्यरोचकौ ॥ ७८ ॥
रागः क्रूपिटिका तृष्णा सरक्तष्ठीवनं भ्रमः ।
दाहो मूर्च्छाऽरुचिश्छर्दिः प्रलापो रक्तसंस्थिते ॥ ७९ ॥
पिंडिकोद्वेष्टनं तृष्णा सृष्टमूत्रपुरीषता ।
उष्मांतमोहविक्षेपौ ग्लानिः स्यान्मांसगे ज्वरे ॥ ८० ॥

---

( श्लो० ७७ ) अत्र तैस्तै अन्यैश्च हेतुभिरिति अजीर्णादिभिः तत्र अजीर्णज्वरलक्षणं ग्रंथांतरात् । अजीर्णज्वरो लक्षणैरष्टभिर्वा भिषक्सत्तमैर्ज्ञायते सप्तभिर्वा । अतीसारउद्गार उष्णातिनिद्राशिरोऽर्तिः मलापो हि जृंभोदरे रुक् ( इति भि० च० )

( श्लो०७८से८४ तक) केषुचित्पुस्तकेषु एष पाठो न पठितः।परंतु श्रीमता डल्लनाचार्येणेति लिखितम् । केचिदत्र रसादिधातुगतस्य लक्षणं पठंति । रसस्थे तु ज्वरे वत्स-लक्षणानि निबोधमे इत्यादि । अनेनैव हेतुना मयापि लिखितः । अत्र जेज्जटाचार्यस्याभिमतमेतत् इति पाठो न पठनीयः । यतः सर्वशरीरं संततेन व्याप्तं सततादिभिश्च रसादिगतेन धातुक्रम एव । अत एव रसादिस्थज्वराणां पाठो न तु पठनीयः । परं च गयदासाचार्येण पुनः पठनीयः इत्युक्तः यत्र कुत्रचित्पाठांतरं कृत्वा पठित एव तस्मादत्र मयापि पठितः पठनीय एव च ज्ञायते ॥

( श्लो० ७९ ) क्रूपिटिका राजिकाकृतिसूक्ष्मपिडिकादर्शनम् ॥

वद्धस्तीव्रः पिपासा च मूर्छा छर्दिः प्रलापता ।
गंधस्य वाऽसहत्वं च मेदस्थे ग्लान्यरोचकौ ॥ ८१ ॥
विरेकवमने चोभौ त्वस्थिभेदः प्रपीडनम् ।
विक्षेपणं च गात्राणां श्वासश्चास्थिगते ज्वरे ॥ ८२ ॥
हिक्का कासो महाश्वासस्तमस्य हि प्रवेशनम् ।
मर्मभेदो बहिः शैत्यं दाहोंतश्चैव मज्जगे ॥ ८३ ॥
तस्मान्मरणमाप्नोति शुक्रस्याप्युपसर्पणे ।
शेफसस्तूच्चता मोक्षः शुक्रस्य तु विशेषतः ॥ ८४ ॥

यद्यपि बहुतसी पुस्तकोंमें यह पाठ नहीं है परंतु निबंधसंग्रहमें स्वीकार किया इससे आर्ष मानकर हम इसे मूलमें लिखते हैं श्रीधन्वंतरिजी कहते हैं हे वत्स सुश्रुत ! रसमें प्राप्तहुये ज्वरके लक्षण मुझसे सुनो इसमें गुरुता दीनता उबकाई अभिष्यंद छर्दि अरुचि ये लक्षण होतेहैं ॥ ७८ ॥ शरीर और चेहरेपर अरुणता मालूम पड़े छोटी २ फुन्सियां हों तृषा हो मुँहसे रुधिर थूंके भ्रम हो दाह मूर्च्छा अरुचि छर्दि और प्रलाप हो ये रक्त गत ज्वरके लक्षण हैं ॥ ७९ ॥ पिंडली भड़के तृषा हो मल पतला हो और मूत्रभी अधिक उतरे भीतर गरमी रहे और मोह हो उठकर चलने या खड़े होनेमें गिर गिर पडे और ग्लानि रहे ये लक्षण मांसगत ज्वरके हैं ॥ ८० ॥ तीव्र बंधता होनी तृषा मूर्च्छा छर्दि प्रलाप गंधका असहत्व ( उसमें असहन योग्य दुर्गंध आवे अथवा उसकी कोई गंध सहे नहीं ) ग्लानि और अरुचि हो ये लक्षण मेदोगत ज्वरके हैं ॥ ८१ ॥ अतिसार और वमन दोनो हों अस्थियोंमें भेदन और पीडा हो शरीरमें विक्षेप हो ( हाथ पांव आदि देदे मारे ) श्वास भी हो ये लक्षण अस्थिगत ( हड्डियोंमें प्रविष्ट हुये ) ज्वरके हैं ॥ ॥ ८२ ॥ हिचकी खाँसी महाश्वास ये हों अँधेरी आवे मर्मोका भेदन हो बाहर शीत और अंतर्दाह हो ये लक्षण मज्जागत ज्वरके होतेहैं ॥ ८३ ॥ मेढ्रकी उच्चता और अत्यंत शुक्रका निकलना और शुक्रका उपसर्पण होनेपर मृत्यु होजातीहै अर्थात् ये लक्षण शुक्रगत ज्वरके हैं ( और मज्जागत तथा शुक्रगत ज्वर असाध्य होतेहैं ) ॥ ८४ ॥

( वक्तव्य ) पहले विषमज्वरोंमें "सततो रसरक्तस्थः सोन्येद्युः पिशिताश्रितः मेदोगतस्तृतीयेह्नि त्वास्थिमज्जागतः पुनः" इत्यादि लिख चुकेहैं फिर यहां धातुगत कैसे! इसका समाधान यह है कि वहां तो दोष (ऊष्मा ) के परमाणु तिर्यग्गामी होकर उन धातुवोंमें ठैरजातेहैं किसी धातुको दूषित इतना नहीं करते अनुलोम होनेसे इतने कष्टसाध्य भी नहींहोतेहैं और यह रसगत रसको दूषितकरके रक्तमें पहुँचता है फिर रक्तको दूषितकर मांस गत होताहै फिर उसेभी दूषितकर मेदगत होता है फिर वहांसे अस्थि और मज्जा आदिमें पहुँचजाताहै यह ऊपर ऊपरकी धातुवोंको बिगाड़कर भीतरको प्रतिलोम गमन करताहै इससे जितना २ भीतरी धातुवोंमें पहुँचता है उतनाही उतना कष्टसाध्य और असाध्य होताजाता है ॥

## गंभीर और असाध्यज्वर।

गंभीरस्तु ज्वरो ज्ञेयो ह्यंतर्दाहेन तृष्णया।
आनद्धत्वेन चात्यर्थं श्वासकासोद्गमेन च ॥ ८५ ॥
हतप्रभेंद्रियं क्षामं दुरात्मानमुपद्रुतम्।
गंभीरं तीक्ष्णवेगार्तं ज्वरितं परिवर्जयेत् ॥ ८६ ॥

ऐसे ज्वरको गंभीर जानना चाहिये जिसमें अंतर्दाह हो तृषा अधिक हो आनद्धता हो ( दोष और मल जहांके तहां रुकेसे हों ) और श्वास और खांसीका अत्यंत वेग हो ॥ ८५ ॥ जिसकी कांति और इंद्रियां भ्रष्ट होगई हों दुर्वल हों जिसका चित्त दुष्ट हो उपद्रव ( हिचकी आदि ) विशेष हों और ज्वरका वेग भी गंभीर और तीक्ष्ण हो ऐसे ज्वरवालेको त्याग देना चाहिये ( अर्थात् असाध्य होताहै ) ॥ ८६ ॥

हीनमध्याधिकैर्दोषैस्त्रिसप्तद्वादशाहिकः।
ज्वरवेगो भवेत्तीव्रो यथापूर्वं सुखप्रियः ॥ ८७ ॥

हीन और मध्य तथा अधिक दोषोंसे तीन दिन सात दिन और बारहदिन ज्वरका वेग होताहै जो यथापूर्व सुखसाध्य होताहै अर्थात् बारह दिन वालेसे तीव्र वेग सात दिनवाला सुखसाध्य है और सात दिनवालेसे तीव्र वेग तीन दिनवाला सुखसाध्य होताहै ॥ ८७ ॥

# परिशिष्ट ।

## ( जीर्णज्वरके लक्षण ) ( भा० प्र० )

यो द्वादशेभ्यो दिवसेभ्य ऊर्द्ध्वं दोषत्रयेभ्यो द्विगुणेभ्य ऊर्द्ध्वम् ।
नृणां तनौ तिष्ठति मंदवेगो भिषग्भिरुक्तो ज्वर एव जीर्णः ॥ १ ॥

जो ज्वर बारा दिनसे ऊपर तथा तीनों दोषोंके दिनोंसे दुगुने दिनसे ऊपर मनुष्योंके शरीरमें जो मंद वेगवाला ज्वर स्थिर होजाय उसे वैद्य जीर्णज्वर कहते हैं ( कई वातबलासकको कई प्रलेपकको कई हतावशेषको जीर्णज्वर मानतेहैं ) ॥ १ ॥

## ज्वरकी चिकित्साका आरंभ ।

इति ज्वराः समाख्याताः कर्मेदानीं प्रवक्ष्यते ॥ ८८॥

ज्वरके हेतु संप्राप्ति और लक्षणादि ( निदान ) का वर्णन समाप्त हुवा अब यहांसे अगाड़ी इसकी चिकित्साका विधान कहेंगे ॥ ॥ ८८ ॥

## ज्वरके पूर्वरूपमें कर्तव्य ।

ज्वरस्य पूर्वरूपेषु वर्तमानेषु बुद्धिमान् ।
पाययेत घृतं स्वच्छं ततः स लभते सुखम् ॥ ८९ ॥
विधिर्मारुतजेष्वेष पैत्तिकेषु विरेचनम् ।
मृदु प्रच्छर्दनं तद्वत्कफजेषु विधीयते ॥
सर्वं त्रिदोषजेषूक्तं यथादोषं विकल्पयेत् ॥ ९० ॥

ज्वरका पूर्वरूप होतेही ( अर्थात् निरामवात ज्वरके पूर्वरूपमें ) बुद्धिमान् वैद्य स्वच्छ ( केवल पुराना ) घृत पान करावें ऐसा करनेसे सुख प्राप्त होता है ॥ ८९ ॥ यह घृत पिलानेकी विधि केवल वातज्वरहीके पूर्वरूपमें उचित है और पित्तज्वरके पूर्वमें मृदुविरेचन देना चाहिये और कफज्वरके पूर्वरूपमें

---

( श्लो० ९० ) विधिर्मारुतजे इति । निरामे मारुतजे तत्र सामस्य निरामस्य च वायोर्लक्षणम्।"वायुः सामो विबंधाग्निसादतंद्रांत्रकूजनैः । वेदनाशोथनिस्तोदैः क्रमशोंगानि पीडयेत् ॥ १ ॥ विचरेद्युगपच्चापि गृह्णाति कुपितो भृशम् " स्नेहाद्यैर्वृद्धिमायाति मेघ-सूर्योदये निशि ॥२॥" निरामस्य लक्षणम् । "निरामो विशदो रूक्षो निर्गंधोत्यल्पवेदनः । विपरीतगुणैः स्निग्धैः शांतिं याति विशेषतः" ( इति भा० प्र० )

इसी भांति मृदु वमन कराना योग्य है और त्रिदोषज ( और द्वंद्वज ) ज्वरोंके पूर्वरूपमें उक्तविधियोंमेंसे दोषोंके अनुसार विधि करनी चाहिये ॥ ९० ॥

( साम निराम पित्त और कफके लक्षण सूत्रस्थान २१ वीं अध्यायमें तथा टिप्पणीमें लिख चुके हैं वायुके साम निराम भेद अब टिप्पणीमें लिखते हैं देखो टिप्पणी )

अस्नेहनीयोऽशोध्यश्च संयोज्यो लंघनादिना ।
रूपप्राग्रूपयोर्विद्यान्नानात्वं वह्निधूमवत् ॥ ९१ ॥

जिनको स्नेहपान नहीं कराना हो तथा जिसे विरेचन अथवा वमन भी नहीं कराना हो उसे लंघन आदि कराना चाहिये यहां आदिशब्दसे उष्ण जल पान कराने इत्यादिका ग्रहण करना चाहिये ( नवीन ज्वरमें जब शोधनका निषेध है तो पूर्वरूपमें उस की आज्ञा कैसे दीगई इसी लिये लिखा है कि ) रूप और पूर्वरूपमें अग्नि और धूमकी भांति पृथक्त्व है ऐसा जानना इसीसे आज्ञा है ॥ ९१ ॥

( वक्तव्य ) यह है कि पूर्वरूपमें प्रायःदोष आमाशयहीमें होताहै इससे शोधनसे शुद्ध होजाताहै और प्रगटरूपमें रसस्वेद वहां शिराओं द्वारा त्वचा की तरफ प्रवृत्त होजाताहै उस अवस्थामें शोधनसे प्रतिलोम होकर धात्वंतर में गमन करके विषम और धातुगत कष्टसाध्य होजाताहै ॥

## ज्वरके प्राकट्यमें चिकित्सा ।

प्रव्यक्तरूपेषु हितमेकांतेनापतर्पणम् ।
आमाशयस्थे दोषे तु सोत्क्लेशे वमनं परम् ॥ ९२ ॥
आनद्धस्तिमितैर्दोषैर्यावंतं कालमातुरः ।
कुर्यादनशनं तावत्ततः संसर्गमाचरेत् ॥ ९३ ॥

ज्वरका रूप प्रगट होनेपर तो निःसंशयतासे अपतर्पण ( लंघन ) करना ही हित है और यदि उत्क्लेश सहित दोष आमाशयमें हो तो वमन कराना ही परम हित है ॥ ९२ ॥ जबतक रोगी ठैरे हुये दूषित दोषोंसे आनद्ध हो ( अर्थात् रुकाहुआ या व्याप्त हो ) उतने दिन या समय तक उसे लंघन करना चाहिये इस पीछे अन्नका संसर्ग करे ( लघु भोजन करे ) ॥ ९३ ॥

---

( श्लो० ९३ ) ततः संसर्गमाचरेत् इति । लंघनानन्तरं लघुभोजनस्य संसर्गं कुर्यात् ॥

## लंघनका निषेध ।

न लंघयेन्मारुतजे क्षयजे मानसे तथा ।
अलंघ्याश्चापि ये पूर्वं द्विव्रणीये प्रकीर्तिताः ॥ ९४ ॥

वातज्वरमें क्षयज्वरमें तथा मानसिक ( काम ज्वर शोकज्वर आदि ) ज्वरमें लंघन कराना उचित नहीं तथा द्विव्रणीय अध्यायमें लंघनसे वर्जित कहेहैं उन्हेंभी लंघन नहीं करावे ॥ ९४ ॥

## लंघनके गुण ।

अनवस्थितदोषाग्नेर्लंघनं दोषपाचनम् ।
ज्वरघ्नं दीपनं कांक्षारुचिलाघवकारकम् ॥ ९५ ॥

जिस मनुष्यके दोष और अग्नि यथार्थ न हो उसको लंघनसे दोषोंका परिपाक होजाताहै लंघन ज्वरका नाश करनेवाला दीपन कांक्षा रुचि और हलकापन करताहै ॥ ९५ ॥

## सम्यक् लंघन और अतिलंघनके लक्षण ।

सृष्टमारुतविण्मूत्रं क्षुत्पिपासाऽसहं लघुम् ।
प्रसन्नात्मेंद्रियं क्षामं नरं विद्यात्सुलंघितम् ॥ ९६ ॥
बलक्षयस्तृषाशोषस्तंद्रानिद्राभ्रमक्लमाः ।
उपद्रवाश्च श्वासाद्याः संभवंत्यतिलंघनात् ॥ ९७ ॥

अधो वायु मल और मूत्रका त्याग ठीक हो क्षुधा तृषा सही नहींजावे हलका पन होजावे आत्मा और इंद्रिय सब प्रसन्न हों क्षामता ( कुछ दुर्बलता ) होजावे तो जानना कि इसे ठीक लंघन हुये ( अर्थात् योग्य लंघनके ये लक्षण हैं ) ॥ ॥ ९६ ॥ बलका नाश होजावे तृषा अधिक हो शोष ( खुश्की ) होजावे तंद्रा और निद्रा तथा भ्रम और क्लम तथा श्वासादि उपद्रव अति लंघनसे हो जातेहैं ( कई इसमें निद्राकी जगह अनिद्रा मानते हैं ) ॥ ९७ ॥

## उष्ण जल और शृतका उपयोग ।

दीपनं कफविच्छेदि पित्तवातानुलोमनम् ।
कफवातज्वरार्तेभ्यो हितमुष्णांबु तृट्छिदम् ॥ ९८ ॥
तद्धि मार्दवकृद्दोषस्रोतसां शीतमन्यथा ।

सेव्यमानेन तोयेन ज्वरः शीतेन वर्द्धते ॥ ९९ ॥
पित्तमद्यविषोत्थेषु शीतलं तिक्तकैः शृतम् ।
गांगेयनागरोशीरपर्पटोदीच्यचंदनैः ॥ १०० ॥

उष्ण जल दीपन है कफका छेदन करनेवाला और पित्त तथा वायुको अनुलोमन कर्ता है यह कफज्वर और वातज्वरके रोगियोंको हितकारक है और तृषाको शांत करताहै ॥ ९८ ॥ और यह उष्णोदक दोषोंको तथा स्रोतोंको मुलायम करता है और शीतल जल इनके विपरीत होताहै शीतल जलके सेवन करनेसे ज्वरकी वृद्धि होतीहै ॥ ९९ ॥ परंतु हां पित्तज्वर मद्य जनितज्वर विषजनितज्वर इनमें तिक्त ( कड़वे ) द्रव्योंसे उबालाहुवा शीतल जल हित होताहै वे तिक्तद्रव्य ये हैं नागरमोथा सोंठ खस पित्त पापड़ा नेत्रबाला और चंदन ( इनका प्रमाण कई इस प्रकार मानते हैं कि गांगेयादि सब द्रव्य कर्षप्रमाण और जल एक प्रस्थ उबालकर आधा रहे शीतल करके उपयोग करना ) ॥ १०० ॥

# परिशिष्ट ( कषाय भेद ) ।

## हम ग्रंथांतरसे कुछ क्काथोंके भेद और विधि कहते हैं।

स्वरसश्च तथा कल्कः क्काथश्च हिमफांटकौ ।
ज्ञेयाः कषायाः पंचैते लघवः स्युर्यथोत्तरम् ॥ १ ॥

कषाय ( अर्थात् काढे ) के ५ भेद हैं १ स्वरस २ कल्क ३ क्काथ ४ हिम ५ फांट इसप्रकार पांच प्रकारके कषाय होते हैं इनमेंसे उत्तरोत्तर लघु होते हैं ( जैसे स्वरससे कल्क हलका होताहै और कल्कसे क्काथ और क्काथसे हिम हिमसे फांट हलका होताहै ) ॥ १ ॥

### स्वरस ।

आहतात्तत्क्षणाकृष्टाद्द्रव्यात्क्षुण्णात्समुद्भवेत् ।
वस्त्रनिष्पीडितो यश्च स्वरसो रस उच्यते ।
स्वरसस्य गुरुत्वाच्च पलमर्द्धं प्रयोजयेत् ॥ २ ॥

( श्लो० १०० ) गांगेयो मुस्ता । कल्पनामाह गांगेयादि सर्व द्रव्यं कर्षमात्रं उदक प्रस्थे अर्द्धशृतशीतलमुपयोक्तव्यम् ।

गीली तात्कालकी लाई हुई औषधको कूटकर वस्त्रसे निचोड़नेसे जो रस निकले उसे स्वरस कहते हैं यह स्वरस गरिष्ठ और भारी होता है इससे इसकी सामान्य मात्रा आधे पलकीहै ॥ २ ॥

## कल्क ।

द्रव्यमार्द्रं शिलापिष्टं शुष्कं वा सजलं भवेत् ।
प्रक्षिप्य गालयेद्वस्त्रे तन्मानं कर्षसंमितम् ॥ ३ ॥
कल्के मधुघृतं तैलं देयं द्विगुणमात्रया ।
सितागुडसमं दद्याद्द्रवो देयश्चतुर्गुणः ॥ ४ ॥

गीली औषध शिलबट्टेसे पीसकर या सूखीको जल डालके पीस लेवे फिर पानी चौगुना मिलाकर घोलकर वस्त्रमेंसे छान ले इसमें औषधकी मात्रा १ कर्ष लेनी ॥ ३ ॥ कल्कमें शहद घृत तैल मिलाना हो तो दुगुना ( दो कर्ष ) मिलावे और जो गुड़ मिश्री ये मिलाने हों तो बराबरके मिलावे और द्रव जल दुग्धादि चौगुने मिलावे ॥ ४ ॥

## क्वाथ ।

पानीयं षोडशगुणं क्षुण्णे द्रव्यपले क्षिपेत् ।
मृत्पात्रे क्वाथयेद्ग्राह्यमष्टमांशावशेषितम् ॥ ५ ॥
कर्षादौ तु पलं यावद्दद्यात्षोडशकं जलम् ।
ततस्तु कुडवं यावत्तोयमष्टगुणं भवेत् ॥ ६ ॥
चतुर्गुणमतश्चोर्द्ध्वं यावत्प्रस्थादिकं जलम् ।
तज्जलं पाययेद्धीमान् कोष्णं मृद्वग्निसाधितम् ॥ ७ ॥
क्वाथद्रव्यपले वारि द्विरष्टगुणमिष्यते ।
चतुर्भागावशिष्टं तु पेयं पलचतुष्टयम् ॥ ८ ॥
क्वाथे क्षिपेत्सितामंशैश्चतुर्थाष्टमषोडशैः ।
वातपित्तकफातंके विपरीतं मधु स्मृतम् ॥ ९ ॥
जीरकं गुग्गुलं क्षारं लवणं च शिलाजतु ।
हिंग्वुत्रिकटुकं चैव क्वाथे शाणोन्मितं क्षिपेत् ॥ १० ॥

सूखे हुये पलभर द्रव्यको कुचलकर उससे सोलागुना पानी डालके मिट्टीके या ( चीनीआदिके ) पात्रमें डालकर उबाले और अष्टमांश जल शेष रहे काममें लावे ॥ ५ ॥ कर्षसे पलतक द्रव्यमें सोलागुना पानी डालना और पलसे ऊपर कुडवतकमें अठगुना जल डाले ॥ ६ ॥ इससे ऊपर प्रस्थतकमें चौगुनापानी डाले और मंदी आंचसे पकाकर छान कर निवाया पिलावे ॥ ७ ॥ और व्यावहारिक सामान्य यह है कि एक पल द्रव्यमें सोलागुनापानी डालकर चौथाई रहनेपर चार पलकी मात्रा पीनी चाहिये ॥ ८ ॥ क्काथमें मिश्री वायुपित्त और कफके रोगमें चौथा आठवाँ और सोलहवाँ भाग ( क्वथितसे ) डालना और शहद इसके विपरीत क्रमसे डालना ॥ ९ ॥ जीरा गूगल क्षार ( यवक्षारादि ) नमक शिलाजीत हींग और त्रिकटु यदि इनमेंसे कोई डालना हो तो १ शाण ( टंक ) भर डालना ॥ १० ॥

( वक्तव्य ) इससमय शिलाजीत और हींग इस मात्रासे बहुतही कम डालना योग्य है ।

## हिम ।

क्षुण्णद्रव्यपलं सम्यक्पड्भिर्नीरपलैः प्लुतम् ।
निःशोषितं हिमः स स्यात्तथा शीतकषायकः ।
तस्य मानं मतं पाने पलद्वयमितं बुधैः ॥ ११ ॥

पलभर द्रव्यको खूब कुचलकर छः पल शीतलपानीमें भिगोदेवे ( रात भर या बहुत देर भिगोवे ) जब जलसे खूब भीजकर औषध मृदु होजाय पानी उसमें मेज होजाय तब मलकर औषध उसे छान ले इसे हिम तथा शीत कषाय कहतेहैं इसकी मात्रा दोपल पीनी चाहिये ( इसमें सिता आदि क्वाथके अनुसार प्रमाणसे डाले ) ॥ ११ ॥

## फांट ।

क्षुण्णे द्रव्यपले सम्यग्जलमुष्णं विनिक्षिपेत् ।
मृत्पात्रे कुडवोन्मानं ततस्तु स्रावयेत्पटात् ॥ १२ ॥
स स्याच्चूर्णद्रवः फांटस्तन्मानं द्विपलोन्मितम् ।
क्षौद्रं सितागुडादींस्तु क्काथवत्तत्र निक्षिपेत् ॥ १३ ॥

पल भर द्रव्यको कुचलकर एक कुडव गरम पानी डालकर मिट्टी के पात्र में रखदे जब पानी ठीक ठंढा होजावे तब उसे कपड़ेमें छान ले ॥ १२ ॥ यह कुटे द्रव्यका फांट होताहै इसके पीनेकी मात्रा दोपल होतीहै इसमें शहद मिश्री गुड आदि क्वाथके प्रमाणसे डालने चाहियें ॥ १३ ॥

यह ऊपर कषायभेद शार्ङ्गधरोक्त भावप्रकाशमेंसे लिखा गया है अगाड़ी हारीतके मतसे क्वाथभेद लिखते हैं ॥

## क्वाथभेद ( हारीतमतात् )

पाचनो दीपनीयश्च शोधनः शमनस्तथा ।
तर्पणः क्लेदनः शोषी क्वाथः सप्तविधः स्मृतः ॥ १ ॥
पाचनोऽर्द्धावशेषी स्याच्छोधनो द्वादशांशकः ।
क्लेदनश्चतुरंशश्च शमनोऽष्टावशेषितः ॥ २ ॥
दीपनीयो दशांशस्तु तर्पणश्च समांशकः ।
विशोषी षोडशांशश्च क्वाथभेदाः प्रकीर्तिताः ॥ ३ ॥

पाचन दीपन शोधन शमन तर्पण क्लेदन और शोषण इसप्रकारके क्वाथसे सात भेद हैं ॥ १ ॥ इनमें पाचनक्वाथ अर्द्धावशेष करना चाहिये ( अर्थात् जितना जल हो उससे आधा रहने दे ) और शोधन द्वादशांश होता है (जितना जल हो उबालते२ बारह भाग रहने दे। क्लेदन क्वाथ चतुर्थांश रक्खा जाताहै और शमन क्वाथ अष्टमांश॥२॥ दीपन दशवां भाग रखना और तर्पण क्वाथमें केवल जोश देकर उतनाका उतना जल रखना और शोषण क्वाथमें सोलहवाँ भाग रहे काममें लाना इस प्रकारसे क्वाथभेद कहे हैं ॥ ३ ॥

पाचनं तु नरे देयं निशासु प्रविजानता ।
पूर्वाह्ने शमनो देयोऽपराह्ने दीपनः स्मृतः ॥ ४ ॥
तर्पणो भेदनः कल्ये मध्याह्ने क्लेदनस्तथा ।
शोषणोपि प्रभाते च क्वाथः पाने प्रकीर्तितः ॥ ५ ॥

वैद्यको चाहिये कि पाचन क्वाथ देना हो तो उसे रातको सोते समय दे और शमन पूर्वाह्नमें देवे और दीपन अपराह्नमें देना ॥ ४ ॥ तर्पण और भेदन प्रभातमें देवे क्लेदन मध्याह्नके आसपास देवे और शोषण भी सवेरे ही देवे क्वाथ पीनेके समय इस प्रकारसे समझने ॥ ५ ॥

( वक्तव्य ) क्लेदन क्काथ वमन करानेको दियाजाताहै सो यवागूआदि पिलाकर मध्याह्नके आसपास देना ॥

पाचनः पचते दोषान्दीपनो दीप्यतेऽनलम् ।
शोधनो मलशोधी स्याच्छमनः शमते गदान् ॥ ६ ॥
तर्पणस्तर्पते धातून्क्लेदी हृत्क्लेदकारकः ।
विशोषी शोषमाधत्ते तस्मात्क्काथं परीक्षयेत् ॥ ७ ॥

पाचन क्काथ दोषोंको पकाताहै और दीपन अग्निदीपन करता है शोधन मलको निकालता है. शमन दोनों ( दोषों ) को शमन कारक है ॥ ६ ॥ तर्पण धातुवोंको तृप्त करता है और क्लेदी उत्क्लेद करता है और विशोषी शोषण करताहै इस लिये क्काथकी परीक्षा करके जहां जैसा योग्य हो वैसाही बनाकर देना चाहिये ॥ ७ ॥

तस्मादादौ प्रदेयं तु पाचनं च दिनत्रयम् ।
शमनीयं प्रदेयं तु पंचरात्रं ततः परम् ॥ ८ ॥

इस कारण आदिमें तीन दिन पाचन क्काथ देना चाहिये फिर इसके पीछे पांच दिनतक शमनीय क्काथ देवे ॥ ८ ॥

क्काथपाने क्लमो मूर्च्छा वैक्लव्यं च प्रदृश्यते ।
वमनं च तदा प्रोक्तं शमनं पथ्यकेऽपि वा ॥ ९ ॥

क्काथ पीनेपर यदि क्लम ( ग्लानि ) हो मूर्च्छा होजावे या विकलता हो तो वमन कराके उसे निकालदेना चाहिये अथवा शमन करनेवाले पथ्यादि देके क्लमादि शांत करदेने चाहिये ॥ ९ ॥

इति परिशिष्ट ।

## भोजनकेसमय पेयाकानिर्देश ।

दीपनी पाचनी लघ्वी ज्वरार्तानां ज्वरापहा ।
अन्नकाले हिता पेया यथास्वं पाचनैः कृता ॥ १०१ ॥

( श्लो० १०१ ) अथपेयाविधिः । चतुर्दशगुणे नीरे रक्तशाल्यादिभिः कृताः । द्रवाधिका स्वल्पसिक्था पेया प्रोक्ता भिषग्वरैः ॥ अस्या गुणाः । साऽतिलघ्वी ग्राहिणी च धातुपुष्टिविधायिनी । तृड्ज्वरानिलदौर्बल्यकुक्षिरोगनिनाशिनी ॥ स्वेदाग्निजननी ज्ञेया वातवर्चोऽनुलोमनी ( इति भा० मि० )

जब लंघनके पीछे भोजनका समय हो तब यथायोग्य पाचन द्रव्योंसे बनाई हुई पेया देनी चाहिये क्यों कि यह दीपनी पाचनी और हलकी होतीहै तथा ज्वरवालोंके ज्वरकी नाश करनेवाली होतीहै ॥ १०१ ॥

## पाचनकी आवश्यकता ।

बहुदोषस्य मंदाग्नेः सप्तरात्रात्परं ज्वरे ।
लंघनांते यवागूभिर्यदा दोषो न पच्यते ॥ २ ॥
तदा तं मुखवैरस्यतृष्णारोचकनाशनैः ।
कषायैः पाचनै र्हृद्यैर्ज्वरघ्नैः समुपाचरेत् ॥ ३ ॥

जिसके दोष बहुत बढेहुए हों और अग्नि मंद हो उसको सात दिन पीछे लंघनके अंतमें यवागू पिलानेसे यदि दोष पके नहीं तो उसको मुखकी विरसता तृषा और अरुचिनाशक पाचन हृदयको हित ज्वरनाशक ऐसे कषायोंसे उपचार करे ॥ २ ॥ ३ ॥

पंचमूलीकषायं तु पाचनं पवनज्वरे ।
सक्षौद्रं पैत्तिके मुस्तकटुकेंद्रयवैः कृतम् ॥ ४ ॥
पिप्पल्यादिकषायं तु कफजे परिपाचनम् ।
द्वंद्वजेषु च संसृष्टं दद्यादथ विवर्जयेत् ॥ ५ ॥
पीतांबुर्लंघितो भुक्तोऽजीर्णी क्षीणः पिपासितः ॥ ६ ॥

वातज्वरमें पंचमूली ( बृहत्पंचमूल ) का क्वाथ पाचनार्थ देना चाहिये और नागरमोथा कुटकी इंद्रजव इनका क्वाथकर शहद मिलाकर पित्तज्वरमें पाचन देना ॥ ४ ॥ और पिपल्यादिका क्वाथ कफज्वरमें पाचन देना और द्वंद्वजमें दो दोषोंकी औषधोंका क्वाथकर पाचनार्थ देना परंतु सद्य जल पीये

---

( श्लो० २ ) ( यवागूलक्षणम् ) यवागूःषड्गुणे तोये संसिद्धा घनसिक्थका। पृथग्द्रवैस्तु विरलैः संयुक्ता ज्वरिणे हिता ( इति भा० प्र० )

( श्लो० ४ ) पंचमूली महती । अन्येतु कफानुगवातज्वरे महती पित्तानुगे कनीयसी ( इति नि० सं० )

( श्लो० ५।६ ) पीतोदकः लंघितः । भुक्तः अजीर्णी क्षीणः पिपासितः पाचनं विवर्जयेदित्यन्वयः ।

हुये लंघन किये तात्काल भोजन किये अजीर्णवाले तथा क्षीण और तृषायुक्त को पाचन नहीं देना ॥ ५ ॥ ६ ॥

## दोषपक्वके लक्षण ।

मृदौ ज्वरे लघौ देहे प्रचलेषु मलेषु च ।
पक्वं दोषं विजानीयाज्ज्वरे देयं तदौषधम् ।
दोषप्रकृतिवैकृत्यादेतेषां पक्वलक्षणम् ॥ ७ ॥

जब ज्वरका वेग हलका पड़जावे देह भी हलकी होजावे और मल चलायमान हो तब जानना कि दोष पकगया और तभी औषध देना उचित है। और कोई ऐसा कहतेहैं कि दोषकी प्रकृति पलट जानेसे पके दोषके लक्षण जानलेना चाहिये ॥ ७ ॥

## आमज्वर अर्थात् अपक्वज्वरके लक्षण ।

हृदयोद्वेष्टनं तंद्रा लालास्रुतिररोचकः ।
दोषाप्रवृत्तिरालस्यं विबंधो बहुमूत्रता ॥ ८ ॥
गुरूदरत्वमस्वेदो न पंक्तिः शकृतोऽरतिः ।
स्वापः स्तंभो गुरुत्वं च गात्राणां वह्निमार्दवम् ॥ ९ ॥
मुखस्याशुद्धिरग्लानिः प्रसंगी बलवाञ्ज्वरः ।
लिंगैरेभिर्विजानीयाज्ज्वरमामं विचक्षणः ॥ १० ॥

हृदयमें उचेड़सी हो तंद्रा हो मुँहसे लार बहें अरुचि हो दोषोंकी स्थिरता आलस्य विबंध ( कबजियत ) ये सब हों और मूत्र ज्यादा आवे ॥ ८ ॥ पेट भारी हो पसीना नहीं आवे विष्ठा ठीक पककर न आवे बेचैनी रहे निद्रा हो ( चमक निद्रा आयाकरे ) शरीर जकड़ासा रहे और भारी रहे जठराग्नि मंद

---

( श्लो० ८ । ९ । १० ) शकृतः न पक्तिः विष्ठाया अपरिपाकः । अग्लानिः ईषद्ग्लानिः नञ्ईषदर्थे । प्रसंगी संसक्तः । अत्र हृदयोद्वेष्टनं इत्यादि स्थाने पंजिकाकारः पाठांतरमाह । यथा । "लालाप्रसेकहृल्लासहृदयाशुद्ध्यरोचकाः॥ तंद्रालस्याविपाकास्यवैरस्यं गुरुगात्रता । विबंधो बहुमूत्रत्वं स्तब्धता बलवाञ्ज्वरः ॥ आमज्वरस्य लिंगानि न दद्यात्तत्र भेषजम्" इति तरुणज्वरे भेषजं नैव देयं विशेषतया कषायो न देयः । तदुक्तं भानुप्रकाशे "न कषायं प्रयुंजीत नराणां तरुणज्वरे॥ कषायेणाकुलीभूताः दोषा जेतुं सुदुस्तराः" इति॥

हो ॥ ९ ॥ मुख शुद्ध न हो थोड़ी ग्लानिभी हो ज्वर का वेग निश्चल और बलवान् हो इन लक्षणोंसे बुद्धिमान् वैद्य जानलेवें कि आमज्वर है अर्थात् अभी ज्वर पका नहीं ( यह अवस्था प्रायः सात दिन रहती है और इस अवस्थामें औषध देना उचित नहीं ) ॥ ११० ॥

## औषधका समय।

सप्तरात्रात्परं केचिन्मन्यंते देयमौषधम्।
दशरात्रात्परं केचिद्दातव्यमिति निश्चिताः ॥ ११ ॥
पैत्तिके वा ज्वरे देयमल्पकालसमुत्थिते।
अचिरज्वरितस्यापि देयं स्याद्दोषपाकतः ॥ १२ ॥

कोई आचार्य ऐसा मानते हैं कि ज्वरमें सात दिन पीछे औषध देना चाहिये और कई ऐसा निश्चय करते हैं कि दश दिन पीछे औषध देना उचित है ॥ ११ ॥ अथवा पित्तज्वरमें थोड़े दिनके ज्वरमेंभी जिसे अधिक दिन न हुए हों औषध देदेवें क्योंकि पित्तज्वरका दोष शीघ्र पकजाता है ( इसमें वा शब्दसे वातकफज्वर भी यदि पहले पक जावे तो उनमें भी पकाव देखकर उक्त समयसे पहले औषध देसकते हैं ) ॥ १२ ॥

## विना पके ज्वरमें औषधके अवगुण।

भेषजं ह्यामदोषस्य भूयो ज्वलयति ज्वरम्।
शोधनं शमनीयं तु करोति विषमज्वरम् ॥ १३ ॥

विना पके दोषवाले ज्वरितको औषध दिये जानेसे ज्वर फिरकर प्रचंड होजाताहै और शोधन और शमन यत्न करनेसे विषमज्वर पैदा करते हैं ॥ १३ ॥

## ज्वरसे प्रेरितमलका यत्न।

च्यवमानं ज्वरोत्क्लिष्टमुपेक्षेत मलं सदा।
अतिप्रवर्तमानं च साधयेदातिसारवत् ॥ १४ ॥

---

( श्लो० १२ ) अत्र वाशब्दाद्वातश्लेष्मादिज्वरे दोषपाके सत्यपि औषधं देयमिति प्रतीयते। ( इति नि० सं० )।

यदि ज्वरके उद्वेगसे चलायमान जो मल हो उसे कुछ समय योंही छोड़ देना चाहिये अर्थात् बंद नहीं करना चाहिये और जो बहुत ही ( बहुत दिन तक ) जारी रहे तो उसको अतिसारकी भांति साधन करना चाहिये ॥१४॥

## ज्वरमें वमनविरेचनादिकी व्यवस्था ।

यदा कोष्ठानुगाः पक्वा विबद्धाः स्रोतसां मलाः ।
अचिरज्वरितस्यापि तदा दद्याद्विरेचनम् ॥ १५ ॥
पक्वो ह्यनिर्हृतो दोषो देहे तिष्ठन्महात्ययम् ।
विषमं वा ज्वरं कुर्याद्बलव्यापदमेव च ॥ १६ ॥
तस्मान्निर्हरणं कार्यं दोषाणां वमनादिभिः ।
प्राक्कर्म वमनं चास्य कार्यमास्थापनं तथा ।
विरेचनं तथा कुर्याच्छिरसश्च विरेचनम् ॥ १७ ॥

यदि स्रोतोंका मल पककर कोष्ठमें स्थित हुवा हो तो थोड़े दिनके ज्वरवाले-कोभी विरेचन देदेना उचित है ॥ १५ ॥ क्योंकि जो पकाहुवा दोष नहीं निकालाजावे तो वह देहमें रहकर बडे २ भयंकर रोग पैदा करदेताहै तथा विषमज्वर पैदा करदेताहै और बलका नाश करता है ॥ १६ ॥ इस कारणसे पकेहुए दोषको तो वमनादिसे निकालही देना चाहिये इस जगह शोधनका पूर्व कर्म वमन है ( स्नेहन और स्वेदन यहां नहीं चाहिये ) तथा आस्थापनबस्ति करना योग्य है और विरेचन भी कराना चाहिये और नस्यादिसे शिरका भी विरेचन कराना योग्य है ॥ १७ ॥

## इसमें उपदेश ।

क्रमेण बलिने देयं वमनं श्लैष्मिके ज्वरे ।
पित्तप्राये विरेकस्तु कार्यः प्रशिथिलाशये ॥ १८ ॥
सरुजेनिलजे कार्यं सोदावर्ते निरूहणम् ।
कटीपृष्ठग्रहार्तस्य दीप्ताग्नेरनुवासनम् ॥ १९ ॥
शिरोगौरवशूलघ्नमिन्द्रियप्रतिबोधनम् ।
कफाभिपन्ने शिरसि कार्यं मूर्द्धविरेचनम् ॥ २० ॥

( श्लो० १७ ) अत्र ज्वरे शोधनस्य प्राक् कर्म वमनमेव ननु स्नेहनं स्वेदनं च ॥

यदि बलवान्के कफज्वर हो तो उसे क्रमसे वमन करावे और पित्त प्रधानज्वर हो और आशय ( पक्काशय ) शिथिल हो तब विरेचन देवे ॥ १८ ॥ और वेदनासहित उदावर्तयुक्त वातज्वर हो तो निरूहण बस्ति करे और यदि जिसकी जठराग्नि दीप्त हो और कमर पीठ ये अकड़े हुएसे हों तो अनुवासन बस्ति करना उचित है ॥ १९ ॥ और यदि शिर कफसे व्याप्त हो तो शिरके भारीपन और दरदके दूर करनेवाली तथा इंद्रियोंको बोध करने वाली नस्यसे शिरका विरेचन करना योग्य है ॥ २० ॥

## लेप और बत्तीका उपयोग ।

दुर्बलस्य समाध्मातमुदरं सरुजं दिहेत् ।
दारुहैमवतीकुष्ठशताह्वाहिंगुसैन्धवैः ॥ २१ ॥
अम्लपिष्टैः सुखोष्णैश्च पवने तूर्द्ध्वमागते ।
रुद्धमूत्रपुरीषाय गुदे वर्तिं निधापयेत् ॥ २२ ॥

यदि रोगी दुर्बल हो और उसके पेटमें अफारा हो तथा दरद भी हो तो पेटपर दारुहलदी वच कूट सोंफ हींग और सैंधव इनका लेप करना ( और कई दारुका अर्थ दारुहलदीका भेद रेवंदचीनी और हेमवती चोक शताह्वा सोवेके बीज लेना ठीक जानते हैं ) ॥ २१ ॥ इन छहों औषधोंको कांजीमें पीसकर गरम करके लेप करना योग्य है और यदि अपानवायु ऊर्द्धगामी हो ( वायु नहीं सरे ) और मल मूत्रभी रुक गयेहों तो इन्हीं औषधोंसे वस्त्रकी मोटी अंगुली जैसे बत्तीको लेपन करके गुदामें प्रवेश करना चाहिये ( परंतु बत्तीपर लगानेकी अवस्थामें कुछ चिकनाईका भी योग कियाजाना उचित है) ॥ २२ ॥

## अनुलोमनीयवागू ।

पिप्पलीपिप्पलीमूलयवानीचव्यसाधिताम् ।
पाययेत यवागूं वा मारुतस्यानुलोमनीम् ॥ २३ ॥

अथवा पिप्पली पिप्पलीमूल अजवायन चव्य इनसे साधन करीहुई यवागू पिलावे यह भी वायु आदिको अनुलोमन करनेवाली है ॥ २३ ॥

शुद्धस्योभयतो यस्य ज्वरः शांतिं न गच्छति ।
सशेषदोषरूक्षस्य तस्य तं सर्पिषा जयेत् ॥ २४ ॥

( श्लो० २४ ) सर्पिषा जयेदिति । ज्वरघ्नद्रव्यसाधितेन घृतेन जयेदित्यर्थः ।

यदि वमन विरेचनद्वारा दोनो तरफसे शोधन कियेजानेपर भी जो ज्वर शांत न हो दोष शेष रहजावे और रोगी रूक्ष ( खुश्क ) हो तो उसके ज्वरको ( ज्वरनाशक ) घृतपानसे जीतना चाहिये ॥ २४ ॥

## ज्वरमें अन्यउपदेश और पथ्यादि ।

कृशं चैवाल्पदोषं च शमनीयैरुपाचरेत् ।
उपवासैर्बलस्थं तु ज्वरे संतर्पणोत्थिते ॥ १२५ ॥
क्लिन्नां यवागूं मंदाग्निं तृषार्तं पाययेन्नरम् ।
तृट्छर्दिदाहघर्मार्तं मद्यपं लाजतर्पणम् ॥ २६ ॥
सक्षौद्रमंभसा पश्चाज्जीर्णे यूषरसौदनम् ।
उपवासश्रमकृते क्षीणे वाताधिके ज्वरे ॥ २७ ॥
दीप्ताग्निं भोजयेत्प्राज्ञो नरं मांसरसौदनम् ।
मुद्गयूषौदनं चापि हितं कफसमुत्थिते ॥ २८ ॥
स एव सितया युक्तः शीतः पित्तज्वरे हितः ।
दाडिमामलमुद्गानां यूषश्चानिलपैत्तिके ॥ २९ ॥
ह्रस्वमूलकयूषेण भोजयेत्कफवातिके ।
पटोलनिंबयूषस्तु पथ्यः पित्तकफात्मके ॥ १३० ॥

जो ज्वरका रोगी कृश हो और उसके दोष भी अल्प हों तो उसे शमनीय यत्नोंसे ही उपचार करे-और यदि जो रोगी बलवान् हो अथवा अतितर्पणसे ज्वर हुवा हो तो उसे लंघनो ही से शांत करे ॥ १२५ ॥ यदि रोगी मंदाग्नि और तृषासे पीडित हो तो ऐसे मनुष्यको पतली यवागू पिलानी चाहिये और जो तृषा छर्दि दाह और गरमी इनकी विशेष बाधा हो तथा रोगी मद्यपी हो तो उसे धानकी खीलका द्रवपदार्थ पिलाकर तृप्ति करनी चाहिये ॥ २६ ॥ लाजा ( धानकी खीलों ) को जलमें भिगोकर ( मलके छानके ) शहद मिलाके पिलाना चाहिये ( इसीको लाजातर्पण कहते हैं ) और जब यह पचजावे तब यूषरस और भात खानेको देवे और जो लंघन व्रत श्रमसे ज्वर हो या क्षीणता हो अथवा वातादिक ज्वर हो ॥ २७ ॥ और रोगीकी अग्नि दीप्त हो तो चतुर वैद्य ऐसे मनुष्यको मांसरस ( शोरवे ) के संग भात खिलावे । और जो कफज्वर हो तो

यदि बलवान्के कफज्वर हो तो उसे क्रमसे वमन करावे और पित्त प्रधानज्वर हो और आशय ( पक्काशय ) शिथिल हो तब विरेचन देवे ॥ १८ ॥ और वेदनासहित उदावर्तयुक्त वातज्वर हो तो निरूहण बस्ति करे और यदि जिसकी जठराग्नि दीप्त हो और कमर पीठ ये अकड़े हुएसे हों तो अनुवासन बस्ति करना उचित है ॥ १९ ॥ और यदि शिर कफसे व्याप्त हो तो शिरके भारीपन और दरदके दूर करनेवाली तथा इंद्रियोंको बोध करने वाली नस्यसे शिरका विरेचन करना योग्य है ॥ २० ॥

## लेप और बत्तीका उपयोग ।

दुर्बलस्य समाध्मातमुदरं सरुजं दिहेत् ।
दारुहैमवतीकुष्ठशताह्वाहिंगुसैन्धवैः ॥ २१ ॥
अम्लपिष्टैः सुखोष्णैश्च पवने तूर्द्ध्वमागते ।
रुद्धमूत्रपुरीषाय गुदे वर्तिं निधापयेत् ॥ २२ ॥

यदि रोगी दुर्बल हो और उसके पेटमें अफारा हो तथा दरद भी हो तो पेटपर दारुहलदी वच कूट सोंफ हींग और सैंधव इनका लेप करना ( औ कई दारुका अर्थ दारुहलदीका भेद रेवंदचीनी और हेमवती चोक शताह्व सोवके बीज लेना ठीक जानते हैं ) ॥ २१ ॥ इन छहों औषधोंको कांजीमे पीसकर गरम करके लेप करना योग्य है और यदि अपानवायु ऊर्द्धगामी हो ( वायु नहीं सरे ) और मल मूत्रभी रुक गयेहों तो इन्हीं औषधोंसे वस्त्रकी मोटी अंगुली जैसे बत्तीको लेपन करके गुदामें प्रवेश करना चाहिये ( परंतु बत्तीपर लगानेकी अवस्थामें कुछ चिकनाईका भी योग कियाजाना उचित है) ॥ २२ ॥

## अनुलोमनीयवागू ।

पिप्पली पिप्पलीमूलयवानीचव्यसाधिताम् ।
पाययेत यवागूं वा मारुतस्यानुलोमनीम् ॥ २३ ॥

अथवा पिप्पली पिप्पलीमूल अजवायन चव्य इनसे साधन करीहुई यवागू पिलावे यह भी वायु आदिको अनुलोमन करनेवाली है ॥ २३ ॥

शुद्धस्योभयतो यस्य ज्वरः शांतिं न गच्छति ।
सशेषदोषरूक्षस्य तस्य तं सर्पिषा जयेत् ॥ २४ ॥

( श्लो० २४ ) सर्पिषा जयेदिति । ज्वरघ्नद्रव्यसाधितेन घृतेन जयेदित्यर्थः ।

यदि वमन विरेचनद्वारा दोनो तरफसे शोधन कियेजानेपर भी जो ज्वर शांत न हो दोष शेष रहजावे और रोगी रूक्ष ( खुश्क ) हो तो उसके ज्वरको ( ज्वरनाशक ) घृतपानसे जीतना चाहिये ॥ २४ ॥

## ज्वरमें अन्यउपदेश और पथ्यादि ।

कृशं चैवाल्पदोषं च शमनीयैरुपाचरेत् ।
उपवासैर्बलस्थं तु ज्वरे संतर्पणोत्थिते ॥ १२५ ॥
क्लिन्नां यवागूं मंदाग्निं तृषार्तं पाययेन्नरम् ।
तृट्छर्दिदाहघर्मार्तं मद्यपं लाजतर्पणम् ॥ २६ ॥
सक्षौद्रमंभसा पश्चाज्जीर्णे यूषरसौदनम् ।
उपवासश्रमकृते क्षीणे वाताधिके ज्वरे ॥ २७ ॥
दीप्ताग्निं भोजयेत्प्राज्ञो नरं मांसरसौदनम् ।
मुद्गयूषौदनं चापि हितं कफसमुत्थिते ॥ २८ ॥
स एव सितया युक्तः शीतः पित्तज्वरे हितः ।
दाडिमामलमुद्गानां यूपश्चानिलपैत्तिके ॥ २९ ॥
ह्रस्वमूलकयूषेण भोजयेत्कफवातिके ।
पटोलनिंबयूषस्तु पथ्यः पित्तकफात्मके ॥ १३० ॥

जो ज्वरका रोगी कृश हो और उसके दोष भी अल्प हों तो उसे शमनीय यत्नोंसे ही उपचार करे-और यदि जो रोगी बलवान् हो अथवा अतितर्पणसे ज्वर हुवा हो तो उसे लंघनो ही से शांत करे ॥ १२५ ॥ यदि रोगी मंदाग्नि और तृषासे पीडित हो तो ऐसे मनुष्यको पतली यवागू पिलानी चाहिये और जो तृषा छर्दि दाह और गरमी इनकी विशेष बाधा हो तथा रोगी मद्यपी हो तो उसे धानकी खीलका द्रवपदार्थ पिलाकर तृप्ति करनी चाहिये ॥ २६ ॥ लाजा ( धानकी खीलों ) को जलमें भिगोकर ( मलके छानके ) शहद मिलाके पिलाना चाहिये ( इसीको लाजातर्पण कहते हैं ) और जब यह पचजावे तब यूषरस और भात खानेको देवे और जो लंघन व्रत श्रमसे ज्वर हो या क्षीणता हो अथवा वातादिक ज्वर हो ॥ २७ ॥ और रोगीकी अग्नि दीप्त हो तो चतुर वैद्य ऐसे मनुष्यको मांसरस ( शोरवे ) के संग भात खिलावे । और जो कफज्वर हो तो

मूंगका यूष और भात दे ॥ २८ ॥ वही मूंगका यूष भात मिश्री मिला ठंढाकर पित्तज्वरमें देना हित है और वातपित्तज्वरमें अनार आंवले और मूंग इनका यूष देवे ॥ २९ ॥ और वातकफज्वरमें ह्रस्वमूलक के यूषसे भोजन करावे तथा पित्तकफज्वरमें परवल और नींबका यूष पथ्य है ॥ १३० ॥

( वक्तव्य ) वात कफज्वरमें जो ह्रस्वमूलक लिखा है कई इसे छोटी मूली कहते हैं परन्तु हमने ज्वरमें मूली सर्वथा कुपथ्य देखी है शायद वह ह्रस्व मूलक कुछ और हो ॥

दाहच्छर्दियुतं क्षामं निरन्नं तृष्णयार्दितम् ।
सिताक्षौद्रयुतं लाजतर्पणं पाययेत च ॥ ३१ ॥

जिसे दाह और छर्दि हो रोगी दुर्बल हो अन्न नहीं खाया हो तृषासे पीडित हो ऐसी अवस्थामें मिश्री और शहद युक्त लाजा ( खीलों ) का तर्पण पिलावे ॥ ३१ ॥

कफपित्तपरीतस्य ग्रीष्मेऽसृक्पित्तिनस्तथा ।
मद्यनित्यस्य न हिता यवागूस्तमुपाचरेत् ।
यूषैरम्लैरनम्लैर्वा जांगलैर्वा रसैर्हितैः ॥ ३२ ॥

जो कफपित्तसे व्याप्त हो गरमीकी ऋतु हो रक्तपित्तका रोगी हो तथा नित्य मद्य पीता हो ऐसे रोगीको यवागू हित नहीं इनको खट्टे या विना खट्टे यूषोंसे अथवा जांगल मांसरससे या अन्य हितकारक पथ्योंसे उपचार करना चाहिये ॥ ३२ ॥

मद्यं पुराणं मंदाग्नेर्यवान्नोपहितं हितम् ।
सव्योषं वितरेत्तक्रं कफारोचकपीडिते ॥ ३३ ॥

जिसकी जठराग्नि मंद पड़गई हो उसे यवके अन्नके साथ पुरानी मदिरा देना हितकारक होती है और जो कफ और अरुचिसे पीडित हो उसको त्रिकटु मिलाकर तक्र ( गौकी छाँछ ) देना भी ठीक होताहै ॥ ३३ ॥

## ज्वरमें दूधपानकी विधि और निषेध ।

कृशोऽल्पदोषो दीनश्च नरो जीर्णज्वरार्दितः ।
विबद्धः सृष्टदोषश्च रूक्षः पित्तानिलज्वरी ॥ ३४ ॥

पिपासार्तः सदाहो वा पयसा स सुखी भवेत् ।
तदेव तु पयः पीतं तरुणे हंति मानवम् ॥ ३५ ॥

जो रोगी दुर्बल हो जिसके अल्प दोष हों जो दीन हो जो मनुष्य जीर्णज्वरसे पीडित हो जिसे विबंध हो और दोष कुछ २ निकलते हों रोगी रूक्ष हो पित्तवातका ज्वर हो ॥ ३४ ॥ तृषासे पीडित हो दाह युक्तभी हो ऐसी अवस्थामें मनुष्य दुग्धसे सुखी होताहै परंतु तरुणज्वरमें पियाहुवा दूध मनुष्यको मारदेताहै ( इसमें तरुणसे तरुण अवस्थावाले ज्वरितको दुग्ध अयोग्य है ऐसा कई अर्थ करते हैं ) ॥ ३५ ॥

## ज्वरमें भोजनका समय और व्यवस्था ।

सर्वज्वरेषु सप्ताहं मात्रावद्भोजनं हितम् ।
वेगापायेऽन्यथा तद्धि ज्वरवेगाभिवर्द्धनम् ॥ ३६ ॥
ज्वरितो हितमश्नीयाद्यद्यप्यस्यारुचिर्भवेत् ।
अन्नकाले ह्यभुंजानः क्षीयते म्रियतेऽथवा ॥ ३७ ॥
गुर्वभिष्यंद्यकाले च ज्वरी नाद्यात्कथंचन ।
न तु तस्य हि तं भुक्तमायुषे वा सुखाय च ॥ ३८ ॥
सततं विषमं वापि क्षीणस्य सुचिरोत्थितम् ।
ज्वरं संभोजनैः पथ्यैर्लघुभिः समुपाचरेत् ॥ ३९ ॥
मुद्गान्मसूरांश्चणकान्कुलत्थान्समुकुष्टकान् ।
आहारकाले यूषार्थं ज्वरिताय प्रदापयेत् ॥ ४० ॥

सब ज्वरोंमें प्रायः सात दिन मात्रासे ( थोड़ा ) भोजन करना ( और हितकारक भोजन करना ) चाहिये ( और ज्वर छोड देनेपर भी कुछ दिन हलकाही भोजन करना ) क्योंकि ज्वरका वेग छूटे पीछे भी अन्यथा आहार विहारसे फिर ज्वरका वेग बढजाया करता है ॥ ३६ ॥ परंतु ज्वरवाले मनुष्यको यदि अरुचि भी हो तो भी कुछ थोड़ासा हलका भोजन तो किया ही करे क्योंकि अन्नके समय भोजन नहीं करनेसे मनुष्य क्षीण होजाताहै अथवा मर जाताहै ( यह लंघनसे पीछेकी व्यवस्था जीर्णज्वर या विषम-

( श्लो० ३६ ) वेगापाये वेगहानौ । अन्यथा तद्धि अनात्मानुकूलस्य भोजनेन ।

ज्वरोंमें करनेकी है ) ॥ ३७ ॥ ज्वरका रोगी गरिष्ठ अभिष्यंदी भोजन तथा बे समय कभी भोजन नहीं करे क्योंकि गरिष्ठ और बे समयका भोजन न तो आयुके लिये हित होता है और न सुखके लिये ॥ ३८ ॥ क्षीण मनुष्यके बहुत दिनका पुराना सततज्वर ( निरंतर रहनेवाला ) या विषम ( अन्येद्युष्क तृतीयकादि ) हो तो उसे पथ्य और हलके अच्छे भोजनोंसे उपचार करना चाहिये ॥ ३९ ॥ ज्वरवालेको भोजनके समय मूंग मसूर चने कुलथी और मोठ इनमेंसे यथोक्त यूषके लिये देवे ( अर्थात् इनमेंसे जो उचित हो उसका यूष भोजनके वास्ते देना उचित है ) ॥ ४० ॥

## ज्वरमें मांसकी व्यवस्था।

लावान्कपिंजलानेणान्पृषताञ्छरभाञ्छशान् ।
कालपुच्छान्कुरंगांश्च तथैव मृगमात्रिकान् ॥
मांसार्थे मांससात्म्यानां ज्वरितानां प्रदापयेत् ॥ ४१ ॥
सारसक्रौंचशिखिनः कुक्कुटास्तित्तिरीस्तथा ।
गुरूष्णत्वान्न शंसंति ज्वरे केचिच्चिकित्सकाः ॥ ४२ ॥
ज्वरितानां प्रकोपं तु यदा याति समीरणः ।
तदैतेऽपि हि शस्यंते मात्राकालोपपादिताः ॥ ४३ ॥

लवा कपिंजल ( सुफेद तीतर ) एण ( कालामृग ) पृषत् ( सावर ) शरभ ( एक प्रकारका मृग जिसके ४ पाँव नीचे ४ ऊँचे होते हैं ) और सुस्सा काली पुच्छका मृग और कुरंग ( बदामी रंगका मृग ) और मृगमात्रिका इनका मांस मांसभोजी ज्वरवालोंको देना चाहिये ॥ ४१ ॥ सारस क्रौंचनाम पक्षी मोर मुरगा और तीतर ये गरम और भारी ( गरिष्ठ ) होनेसे कई वैद्य इनका मांस ज्वरमें देना श्रेष्ठ नहीं समझते ॥ ४२ ॥ परंतु हां यदि ज्वरवालोंके वायुका कोप हो तो इनका मांस भी समयोपयोगी बनाकर मात्राके अनुसार देना श्रेष्ठ है ॥ ४३ ॥

---

( श्लो० ४१ ) कपिंजलान् गौरतित्तिरान् । एणः कृष्णमृगः । पृषतः श्वेतबिंदुल मृगः । "शरभः अष्टपादूर्द्ध्वनयन ऊर्द्ध्वपादचतुष्टयः" । इत्युक्तलक्षणो मृगभेदः । ( इति श० स्तो० )

## ज्वरवाले और ज्वरमुक्तके पथ्य ।

परिषेकावगाहांश्च स्नेहान्संशोधनानि च ।
स्नानाभ्यंगदिवास्वप्नशीतव्यायामयोषितः ॥ ४४ ॥
न भजेत ज्वरोत्सृष्टो यावन्नो बलवान्भवेत् ॥ ४५ ॥
त्यक्तस्यापि ज्वरेणाशु दुर्बलस्याहितैर्ज्वरः ।
प्रत्यापन्नो दहेद्देहं शुष्कवृक्षमिवानलः ॥ ४६ ॥
तस्मात्कार्यः परीहारो ज्वरमुक्तेन जंतुना ॥
यावन्न प्रकृतिस्थः स्याद्दोषतः प्राणतस्तथा ॥ ४७ ॥

परिषेक करना जलमें डुबकी लेना-स्नेहपान करना वमन विरेचन करना स्नान करना स्नेहाभ्यंग ( तैलादि शरीरमें मलना ) दिनमें सोना सरदी पाना परिश्रम करना और स्त्रीसंग करना इत्यादि बातोंको ज्वर छूटे पीछे भी नहीं करे जबतक पूरा बल शरीरमें न आजावे॥४४॥४५॥ क्योंकि ज्वरसे छूटेहुए दुर्बल मनुष्यको थोड़ासा भी अनुचित करनेसे फिर ज्वर पलट आताहै और देहको ऐसे दग्ध कर देताहै जैसे सूखे वृक्षको अग्नि भस्म करदेता है ॥ ४६ ॥ इस कारणसे ज्वर छूटेपीछे भी जबतक दोष पूरे प्रकृतिपर आजावें और बल भी पहलेकासा पूर्ण होजावे तबतक परिहार ( परहेज ) रखना चाहिये ॥ ४७ ॥

( वक्तव्य ) जो ये ऊपर परिहार लिखे ये ज्वर छूटेपर भी रखने और ज्वरमेंभी अवश्य रखने उचित हैं ॥

## ज्वर में परिश्रम का निषेध ।

ज्वरे श्रमो ह्यो भवति स्वल्पैरपि विचेष्टितैः ।
निषण्णं भोजयेत्तस्मान्मूत्रोच्चारौ च कारयेत् ॥ ४८ ॥

ज्वरमें थोड़ीसीभी चेष्टा ( परिश्रमादि ) करनेसे मोह ( मूर्च्छा या जी घबराना थकान ) होजाती है इस कारण विना परिश्रम बैठा रखकर ही उसे भोजन कराते रहना चाहिये ( अर्थात् कुछ परिश्रम न करावे वैसेही बैठे र

( श्लो० ४४ ) परिषेकावगाहांश्च इत्यत्र वहिः सेकावगाहांश्च इति वा पाठान्तरम्। अवगाहो मग्नजले निमज्य स्नानम् । स्नानं स्नानमात्रम् ।

( श्लो० ४७ ) प्राणतो बलतः ।

( श्लो० ४८ ) निषण्णं श्रमरहितम् ।

खानेको दियाकरे कुछ भी काम न करावे ) बल्कि मल मूत्र करनेपर भी दूसरा आदमी सहारा लगाके उठाया करे ॥ ४८ ॥

## ज्वर शांत पर शोधन।

अरोचके गात्रसादे वैवर्ण्ये गमलादिषु।
शांतज्वरोऽपि शोध्यः स्यादनुबंधभयान्नरः ॥ ४९ ॥

यदि ज्वर शांत हुए पीछे भी जो अरुचि रहे अंगोंमें थकान हो वर्ण बिगड़ा हो शरीर मलीन हो तो ज्वरके शांत होनेपर भी शोधन करना ( विरेचन ) देना चाहिये क्योंकि ऐसा न हो दोष शेष रहगयाहो जिससे फिर आनेलगे ॥ ४९ ॥

न जातु तर्पयेत्प्राज्ञः सहसा ज्वरकर्शितम्।
तेन संदूषितो ह्येष पुनरेव भवेज्ज्वरः ॥ ५० ॥

ज्वरसे निर्बल हुए मनुष्यको शीघ्र ही अतितृप्त न करे ( अर्थात् बल बढ़ानेवाले पदार्थ शीघ्रही नहीं देने लगे ) क्योंकि इससे दूषित होकर फिर ज्वर आने लगजाताहै ॥ ५० ॥

चिकित्सेत्तु ज्वरान्सर्वान्निमित्तानां विपर्ययैः।
श्रमक्षयाभिघातोत्थे मूलव्याधिमुपाचरेत् ॥ ५१ ॥
स्त्रीणामपप्रजातानां स्यात्स्तन्यावरणे च यः।
तत्र संशमनं कुर्याद्यथादोषं विधानवित् ॥ ५२ ॥

सब प्रकारके ज्वरोंकी उनके हेतुके विपर्ययरूप औषध अन्न और विहारसे चिकित्सा करनी चाहिये ( जैसे वातजनित ज्वरकी वातविपर्यय अर्थात् वातनाशक विधिसे चिकित्सा करे इसी भांति सब समझना ) और श्रम क्षय तथा अभिघातसे पैदा हुए ज्वरमें उनकी मूलरूप व्याधिका यत्न करना उचित है ( जैसे श्रमजनितमें श्रम निवारक यत्न और क्षयजमें क्षयनाशक इसी तरह अभिघातजनितमें उस व्रण या चोटका यत्न करना मुख्य है ) ॥ ५१ ॥ और जो अयोग्य या अकाल प्रसूति होनेवाली स्त्रियोंको ज्वर होजाता है, तथा दूधके जोरसे भी स्त्रियोंको ज्वर होजाताहै उनमें वैद्य दोषोंके अनुसार शमन यत्न करे ॥ ५२ ॥

## ज्वरनाशक काथोंका निर्देश।

अतः संशमनीयानि कषायाणि निबोध मे।
सर्वज्वरेषु देयानि तानि वैद्येन जानता ॥ ५३ ॥

श्रीधन्वंतरिजी कहते हैं हे सुश्रुत यहांसे अगाड़ी हमसे अनेक क्काथ श्रवण करो जिनको जाननेवाला वैद्य सब ज्वरोंमें यथायोग्य देवे ॥ ५३ ॥

## वातज्वरके क्काथ ।

पिप्पलीसारिवाद्राक्षाशतपुष्पाहरेणुभिः ।
कृतः कषायः सगुडो हन्याच्छ्वसनजं ज्वरम् ॥ ५४ ॥
शृतशीतकषायं वा गुडूच्याः पेयमेव तु ।
बलादर्भश्वदंष्ट्राणां कषायं पादशेषितम् ॥ ५५ ॥
शर्कराघृतसंयुक्तं पिबेद्वातज्वरापहम् ।
शतपुष्पा वचा कुष्टं देवदारु हरेणुका ॥ ५६ ॥
कुस्तुंबुरूणि नलदं मुस्तं चैवाशु साधयेत् ।
क्षौद्रेण सितया चापि युक्तः क्काथोऽनिलात्मके ॥ ५७ ॥

पिप्पली सारिवा मुनक्का सौंफ हरेणु इनका क्काथकरके गुड मिलाके पीना वातज्वरको नष्ट करता है ॥ ५४ ॥ अथवा गिलोयका क्काथ शीतल करके पीवे अथवा खरेंटी डाभ गोखरू इनका क्काथकर चतुर्थांश रहे खांड घृत मिलाकर पीवे यह वातज्वरको नष्ट करताहै अथवा सौंफ वच कूट देवदारु हरेणु धनियां नलद ( खसका भेद ) नागरमोथा इनका क्काथकर शहद और खांड मिलाके वातज्वरमें पीना चाहिये ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ ५७ ॥

द्राक्षागुडूचीकाश्मर्यत्रायमाणाः ससारिवाः ।
निःक्काथ्य सगुडं क्काथं पिबेद्वातकृते ज्वरे ॥ ५८ ॥
गुडूच्याः स्वरसो ग्राह्यः शतावर्याश्च तत्समः ।
निहन्यात्सगुडः पीतः सद्योऽनिलकृतं ज्वरम् ॥ ५९ ॥
घृताभ्यंगस्वेदलेपानवस्थासु च योजयेत् ॥ ६० ॥

अथवा मुनक्का गिलोय काश्मरी त्रायमाणा और सारिवा इनका क्काथकर गुड डालकर वातकृत ज्वरमें पीना चाहिये ॥ ५८ ॥ अथवा गिलोयका स्वरस निकाले और इसके बराबर शतावरीका स्वरस लेवे इनमें गुड मिलाकर पीनेसे शीघ्र वातज्वर नष्ट होजाताहै ॥ ५९ ॥ तथा घृतका अभ्यंग करना स्वेद कराना लेप करना इन यत्नोंको भी अवस्था ( मौकों ) पर करे ( अर्थात् जीर्ण अवस्थामें ये भी करे ) ॥ ६० ॥

## पित्तज्वरके क्वाथ ।

श्रीपर्णीचंदनोशीरपरूषकमधूकजः ।
शर्करामधुरो हंति कषायः पैत्तिकं ज्वरम् ॥ ६१ ॥
पीतं पित्तज्वरं हन्यात्सारिवाद्यं सशर्करम् ।
सयष्टिमधुकं हन्यात्तथै वोत्पलपूर्वकम् ॥ ६२ ॥
शृतशीतकषायं वा सोत्पलं शर्करायुतम् ।
गुडूचीपद्मरोध्राणां सारिवोत्पलयोस्तथा ॥ ६३ ॥
शर्करामधुरः क्वाथः शीतः पित्तज्वरापहः ।
द्राक्षारग्वधयोश्चापि काश्मर्याश्चाथवा पुनः ॥ ६४ ॥

काश्मरी चंदन खस फालसे और महुवाके फूल इनका क्वाथ बना मिश्री मिलाके पीवे तो पित्तज्वर नष्ट होवे ॥ ६१ ॥ अथवा सारिवादि गणका क्वाथ मिश्रीयुक्त पीनेसे पित्तज्वर जावे अथवा उत्पलादि और मुलेठीका क्वाथ पित्तज्वरको नष्ट करताहै ॥ ६२ ॥ अथवा कमलका शृत शीतकषाय मिश्री युक्त पीवे अथवा गिलोय पद्माख लोध सारिवा और कमल इनका क्वाथ मिश्री मिलाके पीवे तो पित्तज्वर नष्ट हो अथवा मुनक्का और किरमालाका क्वाथ अथवा खंभारीका क्वाथ पित्तज्वरको नष्ट करताहै ॥ ६३ ॥ ६४ ॥

## पित्तके उपद्रवोंके यत्न ।

स्वादुतिक्तकषायाणां कषायः शर्करायुतैः ।
सुशीतैः शमयेत्तृष्णां प्रवृद्धां दाहमेव च ॥ ६५ ॥
शीतं मधुयुतं तोयमाकंठाद्वा पिपासितम् ।
वामयेत्पाययित्वा तु तेन तृष्णा प्रशाम्यति ॥ ६६ ॥
क्षीरैः क्षीरकषायैश्च सुशीतैश्चंदनायुतैः ।
अंतर्दाहे विधातव्यमेतैश्चान्यैश्च शीतलैः ॥ ६७ ॥
निदध्यादप्सु चालोड्य निशापर्युषितं ततः ।
क्षौद्रेण युक्तं पिबतो ज्वरदाहौ प्रशाम्यतः ॥ ६८ ॥

---

( श्लो० ६२ ) उत्पलपूर्वकं उत्पलादिकम् ।

पद्मकं मधुकं द्राक्षा पुंडरीकमथोत्पलम् ।
यवान्भृष्टानुशीराणि समंगा काश्मरीफलम् ॥ ६९ ॥
जिह्वाताल्वगलक्लोमशोषे मूर्ध्नि च दापयेत् ।
केशरं मातुलुंगस्य मधुसैंधवसंयुतम् ॥ ७० ॥
शर्करादाडिमाभ्यां वा द्राक्षाखर्जूरयोस्तथा ।
वैरस्ये धारयेत्कल्कं गंडूषं च यथाहितम् ॥ ७१ ॥

मीठे कडुवे और कसेले द्रव्योंके काथमें मिश्री डाल ठंढे करके पीनेसे बढीहुई तृषा और दाह शांत होते हैं ॥६५॥ तृषापीडितको ठंढे पानीमें शहद मिलाकर कंठतक ( पेटभरके पिलादे फिर वमन करादे इससे तृषा शांत होती है ) ॥ ६६ ॥ दूधके वृक्ष ( वटादि ) का काथ चंदनयुक्त करके बनावे फिर उसे ठंढाकर दूध मिलाकर अंतर्दाहवालेको पिलावे तथा अन्य शीतल द्रव्योंको रातको जलमें भिगोदे और रातभर भीगनेदे फिर सवेरे मथकर छान ले शहद मिलाकर पीवे तो इससे ज्वर और दाह शांत होते हैं ॥ ६७ ॥ ६८ ॥ पद्माख मुलेठी मुनक्का कमल दूसरा कमल ( नीलोफर ) भूने जौ खस लज्जालू और काश्मरीफल ॥ ६९ ॥ इन सबको पीसकर जीभ तालु गल और क्लोम सूखता हो तो इनकी लुगदी शिरपर रखनी चाहिये तथा नींबूके केसरे शहद सैंधानमक मिलाकर ॥ ७० ॥ अथवा अनार और मिश्री मिलाकर अथवा मुनक्का और खजूरफल मिलाकर कल्क बनावे और मुखकी विरसतामें इनका कवल धारण करे या गंडूप ( कुल्ले ) करे ॥७१॥

## कफज्वरका यत्न ।

सप्तच्छदं गुडूचीं च निंबस्फूर्जकमेव च ।
क्वाथयित्वा पिबेत्क्वाथं सक्षौद्रं कफजे ज्वरे ॥ ७२ ॥
कटुत्रिकं नागपुष्पं हरिद्रा कटुरोहिणी ।
कौटजं च फलं हन्यात्सेव्यमानं कफज्वरम् ॥ ७३ ॥
हरिद्रां चित्रकं निंबमुशीरातिविषे वचाम् ।
कुष्ठमिंद्रयवांमूर्वां पटोलं चापिसाधितम् ।
पिबेन्मरिचसंयुक्तं सक्षौद्रं कफजे ज्वरे ॥ ७४ ॥

सारिवातिविषाकुष्टपुराख्यैः सदुरालभैः ।
मुस्तेन च कृतः क्काथः पीतो हन्यात्कफज्वरम् ॥७५॥
मुस्तं वृक्षकबीजानि त्रिफला कटुरोहिणी ।
परूषकानि च क्वाथः कफज्वरविनाशनः ॥ ७६ ॥

सातला गिलोय नींबकी छाल फणिज ( वनतुलसी ) इनका क्वाथ करके शहद मिलाके कफज्वरमें पीना श्रेष्ठ है ॥ ७२ ॥ सोंठ मिरच पीपल नागकेशर हलदी कुटकी इंद्रजव इनका क्वाथ सेवन करनेसे कफज्वरको दूर करताहै ॥ ७३ ॥ हलदी चित्रक नींबकी छाल खस अतीस वच कूट इंद्रजव मूर्वा पटोल इनका क्वाथ बनावे और उसमें शहद मिलाकर मिरच युक्तकर ( मिरचोंकी प्रतिवास देकर ) कफज्वरमें पीना चाहिये ॥ ७४ ॥ सारिवा अतीस कूट गूगल और जवासा नागरमोथा इनका क्वाथ करके पीना कफ ज्वरको नष्ट करताहै ॥ ७५ ॥ मोथा इंद्रजव त्रिफला कुटकी और फालसा इनका क्वाथ पीना भी कफज्वरका नाश करनेवाला है ॥ ७६ ॥

## वातकफज्वरका यत्न ।

राजवृक्षादिवर्गस्य कषायं मधुसंयुतम् ।
कफवातज्वरं हन्याच्छीघ्रं कालेऽवचारितम् ॥ ७७ ॥
नागरं धान्यकं भार्ङ्गीमभयां सुरदारु च ।
वचां पर्पटकं मुस्तं भूतीकमथ कट्फलम् ॥ ७८ ॥
निःक्वाथ्य कफवातोत्थे क्षौद्रहिंगुसमन्वितम् ।
पातव्यं श्वासकासघ्नं श्लेष्मोत्सेके गलग्रहे ॥ ७९ ॥
हिक्कासु कण्ठश्वयथौ शूले हृदयपार्श्वजे ॥ ८० ॥

आरग्वधादि गणका क्वाथकर शहद मिलाकर कुछ दिन पीनेसे वातकफ ज्वर शीघ्र नष्ट होजाता है ॥ ७७ ॥ सोंठ धनियां भारंगी हरीतकी देवदारु वच पित्तपापड़ा नागरमोथा भूतीक ( डल्लन मिश्र रोहिषतृण कहते हैं और कई चिरायता कहतेहैं ) और कायफल ॥ ७८ ॥ इनका क्वाथ करके शहद

---

( श्लो० ७७ ) ननु वातपित्तद्वंद्वजक्रमं विहाय वातश्लेष्मद्वंद्वजाचिकित्सितं प्रथमं यदत्र कृतं तत्केवलकफज्वरेऽपि विधेयम् ( इति डल्लनः ) ॥

( श्लो० ७९ ) अत्र मधु कर्षप्रमाणं हिंगु माषप्रमाणम् ( इति नि० सं० ) ॥

और हींग मिलाके वातकफज्वरमें पिलावे यह श्वास और खांसीको भी दूर करता है तथा कफ की उत्कृष्टता और गलग्रहमें भी देना श्रेष्ठ है ॥ ७९ ॥ और हिचकी कंठकी सूजन तथा हृदय और पसलीके दरदमें भी पिलाना उचित है ( इसमें शहद एक कर्ष और हींग एक माष प्रमाण मासेभर डालना चाहिये ) ॥ ८० ॥

## कफपित्तज्वरका यत्न।

एलापटोलत्रिफलायष्टयाह्वानां वृषस्य च ।
क्वाथो मधुयुतः पीतो हन्ति पित्तकफज्वरम् ॥ ८१ ॥
कटुकाविजयाद्राक्षामुस्तापर्पटकैः कृतः ।
कषायो नाशयेत्पीतः श्लेष्मपित्तभवं ज्वरम् ॥ ८२ ॥
भार्ङ्गीवचापर्पटकधान्यहिंग्वभयाघनैः ।
काश्मर्यनागरैः क्वाथः सक्षौद्रः श्लेष्मपित्तजे ॥ ८३ ॥
सशर्करामक्षमात्रां कटुकामुष्णवारिणा ।
पीत्वा ज्वरं जयेज्जंतुः कफपित्तसमुद्भवम् ॥ ८४ ॥

इलायची पटोल त्रिफला मुलेठी और बाँसा इनका क्वाथकर शहद मिलाकर पीनेसे कफपित्तका ज्वर नष्ट होजाताहै ॥ ८१ ॥ अथवा कुटकी हरड़े मुनक्का नागरमोथा पित्तपापड़ा इनका क्वाथकरके पीना कफपित्तज्वरको दूर करताहै ॥ ८२ ॥ भारंगी वच पित्तपापड़ा धनियाँ हींग हरीतकी नागरमोथा खंभारी सोंठ इनका क्वाथ शहद मिलाकर पीना कफपित्तज्वरमें श्रेष्ठ है ॥ ८३ ॥ अथवा एक कर्षभर कुटकीको खांड मिलाकर गरम जलके संग पीवे तो मनुष्य कफपित्तजनितज्वरको जीत लेताहै ( अर्थात् आराम होजाता है ॥ ८४ ॥

## वातपित्तज्वरका यत्न।

किराततिक्तममृतां द्राक्षामामलकं शठीम् ।
निःक्वाथ्य वातपित्तोत्थे तं क्वाथं सगुडं पिबेत् ॥ ८५ ॥
रास्नावृषोत्थत्रिफलाराजवृक्षफलैः सह ।
कषायः साधितः पीतो वातपित्तज्वरं जयेत् ॥ ८६ ॥

चिरायता गिलोय मुनक्का आँवले कचूर इनका क्काथ करके गुड मिलाके वातपित्तजनितज्वरमें इसे पीवे ॥ ८५ ॥ अथवा रास्ना अडूसा त्रिफला किरमालाकी फली इनका क्काथ बनाकर पीनेसे वातपित्तका ज्वर नष्ट होजाता है ॥ ८६ ॥

( वक्तव्य ) इन द्वंद्वज चिकित्साके श्लोकोंको जैज्जटाचार्य सन्निपातकी चिकित्साके पीछे पढ़तेहैं क्योंकि पहले वही क्रम लिखाहै ॥

## त्रिदोष ज्वरकी चिकित्सा ।

सर्वदोषसमुत्थे तु संसृष्टानवचारयेत् ।
यथादोषोच्छ्रयं चापि ज्वरान्सर्वानुपाचरेत् ॥ ८७ ॥
वृश्चीरबिल्ववर्षाभूः पयश्चोदकमेवच ।
पचेत्क्षीरावशिष्टं च तद्धि सर्वज्वरापहम् ॥ ८८ ॥
उदकांशास्त्रयः क्षीरं शिंशपासारसंयुतम् ।
तत्क्षीरशेषं क्वथितं पेयं सर्वज्वरापहम् ॥ ८९ ॥
नलवेतसयोर्मूले मूर्वायां देवदारुणि ।
कषायं विधिवत्कृत्वा पेयमेतज्ज्वरापहम् ॥ ९० ॥
त्रैफले वा ससर्पिष्कः क्काथः पेयस्त्रिदोषजे ।
अनंतां वालकं मुस्तां नागरं कटुरोहिणीम् ॥ ९१ ॥
सुखांबुना प्रागुदयात्पाययेताक्षसंमितम् ।
एष सर्वज्वरान्हंति दीपयत्याशु चानलम् ॥ ९२ ॥
द्रव्याणि दीपनीयानि तथा वैरेचनानि च ।
एकशो वा द्विशो वापि ज्वरघ्नानि प्रयोजयेत् ॥ ९३ ॥
सर्पिर्मध्वभयातैललेहोयं सर्वजं ज्वरम् ।
शांतिं नयेत्त्रिवृच्चापि सक्षौद्रा प्रबलं ज्वरम् ॥ ९४ ॥

---

( श्लो० ८९ ) क्षीरस्याष्टौ पलानि शिंशपासारः पलप्रमितः ( इतिडल्लनः )

( श्लो० ९२ ) सुखांबुना उष्णोदकेन पलप्रमितेन । उदयात्प्राक् सूर्योदयात्प्राक् ( इति नि० सं० ) उदयात्प्राक् इति । केचिदत्र ज्वरोदयात्प्राक् पाययेदिति वदंति अस्य श्लोकस्यान्वयो गतश्लोकस्योत्तरार्द्धेन सह करणीयः ।

सब दोषों ( सन्निपात ) के ज्वरमें मिलीहुई औषध करनी तथा जौनसा दोष उल्बण हो उसकी शांतिकी प्रधानतासे सब ज्वरोंकी चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ८७ ॥ वृश्चिक ( श्वेत पुनर्नवा ) बिल्व सोंठी दूध और पानी मिलाकर पकावे दूध शेष रहे पिलावे यह सब ज्वरोंको ( या सब दोषके ज्वरको ) नष्ट करताहै ॥ ८८ ॥ अथवा जल तीन भाग दूध एक भाग ( आठ पल ) लेकर शीशमका सार ( १ पल ) डालकर उबाले दुग्ध शेष रहे पीवे यह भी सब दोषोंके ज्वरको नष्ट करताहै ॥ ८९ ॥ नरसल और बेंतकी जड़ मूर्वा देवदारु इनका क्वाथ पीना इस ज्वरको नष्ट करता है ॥ ९० ॥ अथवा त्रिफलाका क्वाथकर घृतयुक्तकर पीनेसे त्रिदोषका ज्वर नष्ट होताहै अथवा अनंता ( जवासा ) नेत्रवाला मोथा सोंठ और कुटकी ॥ ९१ ॥ इन्हें गरम जलके संग सूर्योदयसे पहले एक कर्षभर लेवे यह सब ज्वरको नाश करताहै और शीघ्रही जठराग्नि दीपन करताहै ॥ ९२ ॥ तथा दीपन द्रव्यों ( पिप्पल्यादि ) मेंसे तथा विरेचनी ( त्रिवृता आदि ) औषधोंमेंसे एक या दो मिलाकर उपयोग करे ये भी ज्वरनाशक हैं ॥ ९३ ॥ तथा घृत शहद और हरड़ और तेल इनका अवलेह सर्व दोषजनित ज्वरको नष्ट करता है तथा निशोथमें शहद मिलाकर उपयोग करना भी प्रबल ज्वरको शांत करता है ॥ ९४ ॥

## विषमज्वरकी चिकित्सा।

ज्वरे तु विषमे कार्यमूर्द्ध्वं चाधश्च शोधनम् ।
घृतं प्लीहोदरोक्तं वा निहन्याद्विषमज्वरम् ॥ ९५ ॥
गुडप्रगाढां त्रिफलां पिबेद्वा विषमार्दितः ।
गुडूचीनिम्बधातृणां कषायं वा समाक्षिकम् ॥ ९६ ॥
प्रातःप्रातः ससार्पिष्कं रसोनमुपयोजयेत् ।
त्रिचतुर्भिः पचेत्क्वाथं पंचभिर्वा समन्वितैः ॥ ९७ ॥
मधुकस्य पटोलस्य रोहिण्या मुस्तकस्य च ।
हरीतक्याश्च सर्वोयं त्रिविधो योग इष्यते ॥ ९८ ॥

( श्लो० ९७ ) अस्य श्लोकस्योत्तरार्द्धं अग्रिमेण सह मिलित्वान्वेतव्यः ।

( श्लो० ९८ ) त्रिविधो योग इति । मधुकपटोलरोहिणीभिरेको योगः । मधुकपटोलरोहिणीमुस्तकैश्चतुर्भिर्द्वितीयो योगः । मधुकपटोलरोहिणीमुस्तकहरीतकीभिः पञ्चभिस्तृतीयो योगः ( इति नि० सं० ) ।

सर्पिःक्षीरसिताक्षौद्रमागधीर्वा यथाबलम् ।
दशमूलीकषायेण मागधीर्वा प्रयोजयेत् ॥ ९९ ॥
पिप्पलीवर्द्धमानं वा पिबेत्क्षीररसाशनः ।
ताम्रचूडस्य मांसेन पिबेद्वा मद्यमुत्तमम् ॥ २०० ॥

विषमज्वरोंमें वमन विरेचनद्वारा ऊपर नीचेसे शोधन करे और प्लीहोदरकी चिकित्सामें कहाहुवा घृतभी विषमज्वरको नष्ट करताहै ॥ ९५ ॥ अथवा विषमज्वरसे पीडित मनुष्य त्रिफलाको गुडमें घोलकर पीवे अथवा गिलोय नींबकी छाल आंवले इनका क्वाथ शहद मिलाकर पीवे ॥ ९६ ॥ अथवा सवेरे सवेरे घृत और लहसनका सेवन करे अथवा तीन तीन चार चार पांच पांच नीचे लिखे औषधोंमेंसे मिला मिलाकर क्वाथ करे ॥ ९७ ॥ वे औषध ये हैं मुलेठी पटोल (परवल ) रोहिणी ( कुटकी ) नागरमोथा और हरीतकी इनके तीन प्रकारके योग होतेहैं एक तीन तीन औषधोंके दूसरे चार चारके तीसरा पाचोंका ॥ ९८ ॥ अथवा घृत दूध मिश्री शहद इनके संग पीपल यथाबल सेवन करे या पीपलोंका दशमूलके क्वाथके साथ उपयोग करे ॥९९ ॥ अथवा दूध और मांसरस भोजन करताहुवा वर्द्धमानपिप्पलीका उपयोग करे अथवा मुरगेके मांसके संग उत्तम मदिराका पान कियाकरे इससे भी विषमज्वर शांत होताहै ॥ २०० ॥

## विषम और जीर्णज्वर नाशक घृत ।

कोलाग्निमंथत्रिफलाक्काथे दध्ना घृतं पचेत् ।
तिलवकावापमेतद्धि विषमज्वरनाशनम् ॥ २०१ ॥
पिप्पल्यतिविषाद्राक्षासारिवाबिल्वचंदनैः ।
कटुकेन्द्रयवोशीरसिंहीतामलकीघनैः ॥ २ ॥

---

( श्लो० २०१ )कोलं पंचकोलम् । कल्पनामाह । पंचकोलादिद्रव्याणां पलशते पानीयपलानि द्वादशाधिकपंचशतानि एकीकृत्य विपचेत् यावच्चतुर्विंशत्यधिकशतं निष्पद्यते तेन क्वाथेन तथा चतुर्गुणेन च दध्ना द्वात्रिंशत्पलप्रमितं घृतं अष्टपलप्रमाणतिलवकेन पचेत् । अनेन विधिना उक्तप्रमाणानि घृततैलानि पाचनीयानि ( इति डल्लनः )

( श्लो० २ ) तामलकी भूम्यामलकीति ( नि० सं० )

त्रायमाणास्थिराधात्रीविश्वभेषजचित्रकैः ।
पक्कमेतैर्घृतं पीतं विजित्य विषमाग्निताम् ॥ ३ ॥
जीर्णज्वरशिरःशूलगुल्मोदरहलीमकम् ।
क्षयं कासं ससंतापं पार्श्वशूलानपास्यति ॥ ४ ॥

कोल ( पंचकोल ) अरणी त्रिफला इनके क्काथमें दही मिलाकर इससे घृत सिद्ध करे और लोध सिद्ध होतेमें डालदे यह विषमज्वरका नाशक है ॥ २०१ ॥ तथा पीपल अतीस मुनक्का सारिवा बिल्व चंदन कुटकी इंद्रजव खस कटेलीवडी तामलकी ( भूम्यामलकी ) और नागरमोथा ॥ २ ॥ त्रायमाणा शालपर्णी आँवले सोंठ और चित्रक इनमें साधन कियाहुवा घृत पियाहुवा विषमाग्निको जीतकर ॥ ३ ॥ जीर्णज्वर शिरका दर्द गुल्म उदररोग हलीमक क्षय खाँसी संताप और पसलीका दर्द इतने रोगोंको नष्ट करताहै ॥ ४ ॥

## जीर्णज्वरपर घृतसाधन ।

गुडूचीत्रिफलावासात्रायमाणायवासकैः ।
क्वथितैर्विधिवत्पक्कमेतैः कल्कीकृतैः समैः ॥ ५ ॥
द्राक्षामागधिकांभोदनागरोत्पलचंदनैः ।
पीतं सर्पिः क्षयश्वासकासाजीर्णज्वराञ्जयेत् ॥ ६ ॥

गिलोय त्रिफला अडूसा त्रायमाणा जवासा इनके क्काथमें विधि पूर्वक घृत पकावे और मुनक्का पीपल नागरमोथा सोंठ कमल और चंदन इन सबको समान भाग लेकर कल्क बनाके उक्त घृतमें पकते समय डालदे यह घृत पीनेसे क्षय श्वास खाँसी और जीर्णज्वर ये सब रोग नष्ट होजातेहैं ॥ ५॥६॥

## अन्यघृत ।

कलशीबृहतीद्राक्षात्रायंतीनिंबगोक्षुरैः ।
बलापर्पटकांभोदशालपर्णीयवासकैः ॥ ७ ॥
पक्कमुत्क्वथितैः सर्पिः कल्कैरेभिः समन्वितैः ।
शटीतामलकीभार्ङ्गीमेदाकतकपौष्करैः ॥ ८ ॥
क्षीरद्विगुणसंयुक्तं जीर्णज्वरमपोहति ।
शिरःपार्श्वरुजाकासक्षयप्रशमनं परम् ॥ ९ ॥

पृश्निपर्णी बडीकटेली मुलेठी त्रायमाणा नींब गोखरू खरेटी पित्तपापडा नागरमोथा शालपर्णी जवासा ॥ ७ ॥ इनका क्वाथ करके इसमें घृत पकावे और यह नीचे लिखी औषधोंका कल्क भी पकते समय डाले कचूर भूम्यामलकी भारंगी मेदा कैथबीज और पुष्करमूल ( इनका कल्क करके डाले ) ॥ ८ ॥ और दुगुना दूध डालकर घृतको सिद्ध कर ले यह घृत जीर्ण ज्वरको दूर करता है शिर और पँसलीके दरदको खांसीको क्षयीको शांत करनेमें परम उत्कृष्ट है ॥ ९ ॥

## अन्यघृत ।

पटोलीपर्पटारिष्टगुडूचीत्रिफलावृषैः ।
कटुकांबुदभूनिंबयासयष्ट्याह्वचंदनैः ॥ १० ॥
दार्वीशक्रयवोशीरत्रायमाणाकणोत्पलैः ।
धात्रीभृंगरजोभीरुकाकमाचीरसैर्घृतम् ॥ ११ ॥
सिद्धमाश्वपचीकुष्ठज्वरशुक्रार्जुनव्रणान् ।
हन्यान्नयनवदनकर्णजान्घ्राणजान्गदान् ॥ १२ ॥

पटोली ( परवल ) पित्तपापड़ा नींब गिलोय त्रिफला अडूसा कुटकी नागरमोथा चिरायता जवासा मुलेठी और चंदन ॥ १० ॥ दारुहलदी इंद्रजव खस त्रायमाणा पीपल कमल आंवले भृंगराज ( भांगरा ) शतावर मकोय इनके रसमें घृतको पकावे ॥ ११ ॥ यह सिद्ध किया घृत शीघ्रही अपची कुष्ठ ज्वर शुक्र ( नेत्रकी फुल्ली ) अर्जुनरोग व्रण और नेत्रके मुखके कानके और नाकके रोगोंको नष्ट करता है ॥ १२ ॥

## कल्याणघृत ।

विडंगत्रिफलामुस्तमंजिष्ठादाडिमोत्पलैः ।
प्रियंग्वेलैलवालूकचंदनामरदारुभिः ॥ १३ ॥
बर्हिष्ठकुष्ठरजनीपर्णिनीसारिवाद्वयैः ।
हरेणुकात्रिवृद्दंतीवचातालीशकेसरैः ॥ १४ ॥

---

( श्लो० १३ से १७ तक ) चंदनं रक्तचंदनम् । एला सूक्ष्मैला । एलवालुकं कुष्ठगंधिकम् । बर्हिष्टं बालकम् । रजनीद्वयम् हरिद्रा दारुहरिद्रा । विडंगादिद्रव्यकल्कं अष्टपलप्रमाणं गव्यघृतं प्रस्थ उदकस्य चतुर्भिः प्रस्थैः साधयेत् ( इति नि० सं० ) द्विक्षीरं द्विगुणं क्षीरमित्यर्थः । अथवा आजं गव्यं इति द्विक्षीरम् ।

द्विक्षीरं विपचेत्सर्पिर्मालतीकुसुमैः सह ।
विषमज्वरकश्वासगुल्मोन्मादगरापहम् ॥ १५ ॥
एतत्कल्याणकं नाम सर्पिर्मांगल्यमुत्तमम् ।
अलक्ष्मीग्रहरक्षोग्निमांद्यापस्मारपापनुत् ॥ १६ ॥
शस्यंते नष्टशुक्राणां वंध्यानां गर्भदं परम् ।
मेध्यंचक्षुष्यमायुष्यं रेतोमार्गरुजापहम् ॥ १७ ॥

विडंग त्रिफला नागरमोथा मँजीठ अनार कमल प्रियंगु इलायची एलवालुक चंदन देवदारु ॥ १३ ॥ नेत्रवाला कूट हलदी दोनों पर्णी ( शालपर्णी और पृश्निपर्णी ) दोनों सारिवा ( सारिवा और उत्पल सारिवा ) हरेणु निशोथ दंती वच तालीशपत्र और नागकेशर ॥ १४ ॥ इनका क्वाथ करे ( आठपल विडंगादि द्रव्य ले ) ( एक प्रस्थ घृत और एक एक प्रस्थ दूध ले ) और मालतीके पुष्प भी डाले और घृतको सिद्ध कर ले यह घृत विषमज्वर श्वास गुल्म उन्माद और विष इनको नष्ट करता है ॥ १५ ॥ यह कल्याण नामक घृत है उत्तम और मंगलकारी है अलक्ष्मी ( अकांति ) ग्रह ( बालग्रह ) राक्षसदोष अग्निकी मंदता और अपस्मारदोष इन सबको दूर करताहै ॥१६॥ जिनका वीर्य नष्ट होगया हो उन्हें श्रेष्ठ है तथा वंध्या स्त्रियोंको गर्भका देनेवाला है बुद्धि बढानेवाला नेत्रोंको हित आयु देनेवाला और शुक्रमार्गके रोगोंको हरनेवाला है ॥ १७ ॥

एतैरेव यथा द्रव्यैः सर्वगंधैश्च साधितम् ।
कपिलाया घृतप्रस्थं सुवर्णमणिसंयुतम् ॥ १८ ॥
तत्क्षीरेण सहैकध्यं प्रसाध्य कुसुमैरिमैः ।
सुमनश्चंपकाशोकशिरीषकुसुमैर्घृतम् ॥ १९ ॥
तथा नलदपद्मानां केसरैर्दाडिमस्य च ।
तिथौ प्रशस्ते नक्षत्रे साधकस्यातुरस्य च ॥ २० ॥
कृतं मनुष्यदेवाय ब्राह्मणैरभिमंत्रितम् ।
दत्तं सर्वज्वरान्हंति महाकल्याणकं घृतम् ॥ २१ ॥
दर्शनस्पर्शनाभ्यां तु सर्वरोगहरं शिवम् ॥
आधृष्यः सर्वभूतानां वलीपलितवर्जितः ॥ २२ ॥

अस्याभ्यासाद्घृतस्येहं जीवेद्वर्षशतत्रयम् ॥ २३ ॥

और इन्हीं कल्याणघृतोक्त द्रव्योंसे तथा सर्वगंध ( एलादिगण ) से कपिला गौका प्रस्थभर घृत सिद्ध करे और सुवर्ण और मणि ( माणिक्यादि) यथायोग्य शोधन करके युक्त करे ॥ १८॥ फिर उस कपिला ही के दूधमें मिला कर इन पुष्पोंसे युक्त करे चँबेली चंपा अशोक शिरस तथा खस और कमल केशर और अनारके पुष्प डाले और घृतको पुनः साधन करे फिर वैद्य और रोगीको अच्छे नक्षत्र मुहूर्तादि हों तब ॥ १९ ॥ २० ॥ ब्राह्मणोंसे अभिमंत्रित कराकर इसे मनुष्यदेव ( राजा ) को देवे यह घृत महाकल्याण नामक सब ज्वरों को नष्ट करता है ॥ २१ ॥ दर्शनसे स्पर्शसे यह सब रोगोंको दूर करता है कल्याणकारी है इसके सेवनसे मनुष्य सब प्राणियोंमें अधृष्य ( अजेय ) होताहै बुढापेकी झुरियोंसे रहित होजाता है ॥ २२ ॥ इस घृतके अभ्याससे तीनसौ वर्षकी आयु प्राप्त होतीहै अर्थात् यह परम रसायन भी है ॥ २३ ॥

## पंचगव्य घृत ।

गव्यं दधि च मूत्रं च क्षीरं सर्पिः सकृद्रसः ।
समभागानि पाच्यानि कल्कांश्चैतान्समावपेत् ॥ २४ ॥
त्रिफलां चित्रकं मुस्तं हरिद्रे द्वे विषां वचाम् ।
विडंगं त्र्यूषणं चव्यं सुरदारु तथैव च ॥ २५ ॥
पंचगव्यमिदं पानाद्विषमज्वरनाशनम् ।
पंचगव्यमृते गर्भात्पाच्यमन्यद्रूपेणच ॥ २६ ॥
बलयाथ परं पाच्यं गुडूच्या तद्वदेव तु ।
जीर्णज्वरे च शोफे च पांडुरोगे च पूजितम् ॥ २७ ॥
एतेनैव तु कल्पेन घृतं पंचाविकं पचेत् ।
पंचाजं पंचमाहिषं चतुरुष्ट्रमथापि वा ॥ २८ ॥

गौका दही गोमूत्र गोदूध गोघृत और गौके गोबरका रस इनको समान भाग लेकर पकावे और उसमें निम्न लिखित औषधोंका कल्क डालदे ॥ २४ ॥ त्रिफला चित्रक नागरमोथा दोनों हलदी अतीस वच

---

( श्लो० २८ ) चतुरुष्ट्रं उष्ट्र्याः सकृद्रसवर्ज्यम् ।

विडंग त्रिकटु चव्य और देवदारु ॥ २५ ॥ ( इनका कल्क करके
ा समय डाले ) यह पंचगव्यघृत पान करनेसे विषमज्वर नष्ट हो-
ाहे और विना कल्क डाले भी पंचगव्यघृत बनाते हैं तथा वासा
२६ ॥ और खेरटी और गिलोय इन्हीमेंसे किसी एकके कल्कसे ( या
नोंसे ) भी पंचगव्यघृत बनाते हैं यह जीर्णज्वर शोथ और पांडुरोगमें
ु होताहै ॥ २७ ॥ इन्हीं औषधों और इसी रीतिसे पंचाविक ( भेडकी
चों वस्तुवोंका ) घृत भी पकाते हैं तथा पंचाज ( बकरीकी पांचों वस्तुवोंसे )
था पंचमाहिष ( भैंसकी पांचों वस्तुवोंसे ) भी घृत पकाते हैं-और ऊंट
ीकी चार वस्तुवोंसे ( दूध दही घृत और मूत्र ) इनसे चतुरुष्ट्र नामक घृत
नता है ॥ २८ ॥

## अन्यघृत ।

त्रिफलोशीरसंपाककटुकातिविषान्वितैः ।
शतावरीसप्तपर्णगुडूचीरजनीद्वयैः ॥ २९ ॥
चित्रकत्रिवृतामूर्वापटोलारिष्टवालकैः ।
किराततिक्तकवचाविशालापद्मकोत्पलैः ॥ ३० ॥
सारिवाद्वययष्ट्याह्वचविकारक्तचंदनैः ।
दुरालभापर्पटकत्रायमाणाटरूपकैः ॥ ३१ ॥
रास्नाकुंकुममंजिष्ठामागधीनागरैस्तथा ।
धात्रीफलरसैः सम्यक् द्विगुणैः साधितं हविः ॥ ३२ ॥
परिसर्पज्वरश्वासगुल्मकुष्ठनिवारणम् ।
पांडुप्लीहाग्निमांद्येभ्य एतदेवं परं हितम् ॥ ३३ ॥

त्रिफला खस किरमाला कुटकी अतीस शतावरी सातला गिलोय दोनों
हलदी ॥ २९ ॥ चित्रक निशोथ मूर्वा परवल नींब नेत्रबाला चिरायता वच
इंद्रायन पद्माख कमल ॥ ३० ॥ दोनों सारिवा मुलैठी चव्य रक्तचंदन
जवासा पित्तपापडा त्रायमाणा अडूसा ॥ ३१ ॥ रास्ना केशर मंजीठ
पीपल सोंठ इनका क्वाथ और आंवलोंका रस ( इनका दुगुना लेकर आधा
घृत ) डालकर घृत साधन करे ॥ ३२ ॥ यह घृत विसर्प ज्वर श्वास गुल्म
कुष्ठ इनको नष्ट करता है तथा पांडु प्लीहा मंदाग्नि इनमें भी परम हित है ३३॥

## अन्यघृत ।

पटोलकटुकादार्वीनिंबवासफलत्रिकम् ।
दुरालभापर्पटकत्रायमाणाः पलोन्मिताः ॥ ३४ ॥
प्रस्थमामलकानां च क्राथयेत्सलिलार्मणे ।
तेन पादावशेषेण घृतप्रस्थं विपाचयेत् ॥ ३५ ॥
रक्तपित्तकफस्वेदक्लेदपूयांगशोषणम् ।
कामलाज्वरवीसर्पगंडमालाहरं परम् ॥ ३६ ॥

पटोल कुटकी दारुहलदी नींब वासा त्रिफला जवासा पित्तपापडा त्रायमाणा इन्हें पल २ लेवे ॥ ३४ ॥ आंवले १ प्रस्थ लेकर अठगुने जलमें क्राथ कर चौथाई रहे प्रस्थभर घृत डालकर पकाले ॥ ३५ ॥ यह घृत रक्तपित्त कफ स्वेद क्लेद पूय अंगशोष कामला ज्वर विसर्प और गंडमाला इन सबको दूर करता है ॥ ३६ ॥

शृतं पयः शर्करा च पिप्पल्यो मधुसर्पिषी ।
पंचसारमिदं पेयं मथितं ज्वरशांतये ।
क्षतक्षीणे क्षये श्वासे हृद्रोगे चैतदिष्यते ॥ ३७ ॥

औटाया हुवा दूध मिश्री पीपल शहद और घृत इन पांचोंको मथकर ( खूब मिलाकर ) ज्वरकी शांतिके लिये पीवे इसे पंचसार कहते हैं यह क्षतक्षीणको क्षयको श्वासको हृदयके रोगको श्रेष्ठ है ॥ ३७ ॥

## अभ्यंगार्थ तैल साधन ।

लाक्षाविश्वनिशामूर्वामंजिष्ठास्वर्जिकामयैः ।
षड्गुणेन च तक्रेण सिद्धं तैलं ज्वरांतकृत् ॥ ३८ ॥
क्षीरवृक्षासनारिष्टजंबूसप्तच्छदार्जुनैः ।
शिरीषखदिरास्फोतामृतवल्याटरूषकैः ॥ ३९ ॥
कटुकापर्पटोशीरवचातेजोवतीघनैः ।
साधितं तैलमभ्यंगादाशु जीर्णज्वरापहम् ॥ ४० ॥

लाख सोंठ हलदी मूर्वा मँजीठ सज्जी आमय ( कूट ) ( ये सब आठ पल

---

( श्लो० ३५ ) सलिलार्मणे जलद्रोणे । अर्मणः द्रोणपरिमाणः ( इति शा० नि० )

लेवे ) और ( बत्तीस पल तेल ) तेलसे छःगुनी छाँछ डालकर पकावे यह तेल मर्दन करनेसे ज्वर नष्ट होताहै ॥ ३८ ॥ दूधके वृक्ष ( गूलर आदि ) विजयसार नींब जामुन सातला अर्जुन शिरस खैर आस्फोत गिलोय ( या अमरवेल ) अडूसा ॥ ३९ ॥ कुटकी पित्तपापड़ा खस वच तेजवती ( तेजबल ) नागरमोथा इनसे सिद्ध किया हुवा तेल मर्दन करनेसे ज्वरका शीघ्र नाश होताहै ॥ ४० ॥

## ज्वरमें अन्य उपदेश ।

निर्विषैर्भुजगैर्नागैर्विनीतैः कृततस्करैः ।
त्रासयेदागमे चैनं तदहर्भोजयेन्न च ॥ ४१ ॥

जिस समय ज्वर चढनेवाला हो उस समय उसे विषरहित सर्पोंसे या पालतू हाथियों आदिसे या बनावटी तस्करोंसे डरावे और उस दिन भोजन न करावे ॥ ४१ ॥

अत्यभिष्यंदिगुरुभिर्वामयेद्वा पुनः पुनः ।
मद्यं तीक्ष्णं पाययेत घृतं वा ज्वरनाशनम् ॥ ४२ ॥
पुराणं वा घृतं काममुदारं वा विरेचनम् ।
निरूहयेद्वा मतिमान्सुस्विन्नं तदहर्नरम् ॥ ४३ ॥

अत्यंत अभिष्यंदि और भारी यवागू आदिमें वामक द्रव्यके योगसे वमन करावे वार वार वमन करावे अथवा तेज मद्य पिलावे अथवा ज्वर नाशक घृत पिलावे ॥ ४२ ॥ अथवा पुराना घृत ही यथेच्छ पिलावे अथवा ( बलके अनुसार ) तीक्ष्ण विरेचन दे अथवा स्वेदितकरके बुद्धिमान् वैद्य निरूहण बस्ति देवे ॥ ४३ ॥

## ज्वरघ्नधूपन ।

अजाव्योश्चर्म रोमाणि वचा कुष्टं पलंकषा ।
निंबपत्रं मधुयुतं धूपनं तस्य दापयेत् ॥
बैडालं वा शकृद्योज्यं वेपमानस्य धूपनम् ॥ ४४ ॥

बकरी और भेडीयाके चर्म और रोम वच कूट पलंकषा ( लाख या गूगल ) नींबके पत्ते इनमें शहद मिलाकर रोगीको धूनी देना ( विषमज्वर [illegible]

जीर्णज्वरको नष्ट करता है ) और जो कंप भी हो तो बिलावकी बीटकी धूनी देना ॥ ४४ ॥

## अंजन ।

पिप्पली सैंधवं तैलं नेपाली चेक्षणाञ्जनम् ॥ ४५ ॥

पीपल सैंधानमक तैल और मैनसिल इनको घिसकर नेत्रोंमें अंजन करनेसे विषमज्वर दूर होवे ॥ ४५ ॥

उदरोक्तानि सर्पींषि यान्युक्तानि पुरा मया ।
कल्पोक्तं चाजितं सर्पिः सेव्यमानं ज्वरं जयेत् ॥ ४६ ॥

उदररोगमें जो घृत पहले कहेगये हैं उनका सेवन कराना अथवा कल्प स्थानमें कहाहुवा अजित नामक घृतका सेवन करना विषमज्वरको नष्ट करता है ॥ ४६ ॥

भूतविद्यासमुद्दिष्टैर्बंधावेशनताडनैः ।
जयेद्भूताभिषंगोत्थं विज्ञानाद्यैश्च मानसम् ॥ ४७ ॥
श्रमक्षये च भुंजीत घृताभ्यक्तो रसौदनम् ।
अभिशापाभिचारोत्थौ ज्वरौ होमादिना जयेत् ॥ ४८ ॥
दानस्वस्त्ययनातिथ्यैरुत्पातग्रहपीडजौ ।
अभिघातज्वरे कुर्यात्क्रियामुष्णविवर्जिताम् ॥ ४९ ॥
कषायमधुरां स्निग्धां यथादोषमथापि वा ।
ओषधीगन्धविषजौ विषपित्तप्रसाधनैः ॥ ५० ॥

भूतके अभिषंग ( आक्रोश ) से उपजे हुए ज्वरको भूतविद्यामें कहेहुए बंधों आवेशों और ताडनादिसे शांत करे ( अगाड़ी भूतविद्याका वर्णन होगा ) और मानस ज्वरको विज्ञानों ( नसीहतों ) से शांत करे ॥ ४७ ॥ श्रम और क्षयजज्वरमें घृतका मर्दन करे और रसौदन ( मांसरस भात ) खावे और अभिशाप और अभिचारके ज्वरोंको हवनादिकरके शांत करे ॥ ॥ ४८ ॥ उत्पात और ग्रहपीडाके ज्वरको दान स्वस्तिवाचन आतिथ्य ( ब्राह्मणभोजन ) आदिसे जीते और अभिघात ( चोट ) से ज्वर हुवा हो उसमें उष्णसे रहित विधि करे ( परंतु यह घावकी विधि है वैसी चोट लगी

( श्लो० ५० ) अस्मिन् श्लोके जयेदिति पदं अग्रिमश्लोकपरिपठितं योज्यम् ।

हो तो वहां अग्नि आदिसे सेकना भी हित होता है ) ॥ ४९ ॥ और दोषके अनुसार कसेली मधुर स्निग्ध क्रिया करे और विषेलीऔषधके गंधसे या विषसे ज्वर हुवा हो तो विषशामक तथा पित्तशामक यत्न करे ॥ ५० ॥

जयेत्कषायं च हितं सर्वगंधकृतं तथा ।
निंबदारुकषायं वा हितं सौमनसं तथा ॥ ५१ ॥
यवान्नविकृतिः सर्पिर्मद्यं च विषमे हितम् ।
संपूजयेद्द्विजान्गांश्च देवमीशानमंबिकाम् ॥ ५२ ॥

और सर्वगंध ( एलादिगण ) का क्काथ तथा नींब और देवदारुका क्काथ तथा चंबेलीका क्काथ ये भी हित हैं ॥ ५१ ॥ यवके पदार्थ खाने घृतपान मद्य ये भी विषमज्वरमें हितहैं और ब्राह्मणोंका गौका शिवजीका दुर्गाका पूजन करना भी इसमें श्रेष्ठ है ॥ ५२ ॥

## शीतज्वरका यत्न ।

कफवातोत्थयोश्चापि ज्वरयोः शीतपीडितम् ।
दिह्यादुष्णेन वर्गेण परश्चोष्णो विधिर्हितः ॥ ५३ ॥
सिंचेत्कोष्णैरारनालशुक्तगोमूत्रमस्तुभिः ।
दिह्यात्पलाशैरथवा सुरसार्ककाशिग्रुजैः ॥ ५४ ॥
क्षारतैलेन चाभ्यज्य सशुक्तेन विधीयते ।
पानमारग्वधादेश्च क्वथितस्य विशेषतः ॥ ५५ ॥
अवगाहः सुखोष्णश्च वातघ्नक्काथसंयुतः ।
जित्वा शीतं क्रमेरेभिः सुखोष्णजलसेचितम् ॥ ५६ ॥
प्रवेश्यौर्णिककार्पासकौशेयांबरसंवृतम् ।
शाययेद् ग्लानदेहं च कालागुरुविधूपितम् ॥ ५७ ॥

कफवातजनित ज्वरमें शीतपीडित मनुष्यको उष्णवर्गकी औषधों ( कटफलादि ) से लेपन करे तथा अन्य भी उष्ण विधि करे ॥ ५३ ॥ और कांजी निवाये कांजी सिरका गोमूत्र दहीका जल इनसे सेचन करे अथवा ढाकके फूल तुलसीके फल आकके और सोहिंजनेके फल इनको गरम करके सेक पहुंचावे ( या लेप करे ) ॥ ५४ ॥ खारसे सिद्ध कियेहुए तेलमें सिरका

मिलाकर शरीरपर मले और आरग्व धादि गणका क्वाथकरके पान करावे ॥ ५५ ॥ अथवा वायुनाशक द्रव्योंका क्वाथकरके निवाये २ से स्नान करावे इन विधियोंसे शीतको शमन करके निवाया जल सेचन करे ॥ ५६ ॥ फिर झट शरीर पोंछकर गीले शरीर ही से ऊनके या रुईके या रेशमके भारी कपडोंमें दबकाके सुलादेवे और काले अगरसे भूषित करे ( अर्थात् लेप करदे )॥५७॥

स्तनाढ्या रूपसंपन्नाः कुशला नवयौवनाः ।
भजेयुः प्रमदा गात्रैः शीतदैन्यापहारिभिः ॥ ५८ ॥
शरच्छशांकवदना नीलोत्पलदलेक्षणाः ।
स्फुरितभ्रूलताभंगललाटतटकंपनाः ॥ ५९ ॥
प्रलंबिविलसत्कांच्यो बिंबीफलनिभाधराः ।
कृशोदर्योतिविस्तीर्णजघनोद्वहनालसाः ॥ ६० ॥
कुंकुमागुरुदिग्धांग्यो घनतुंगपयोधराः ।
सुगंधिधूपितश्लक्ष्णस्रस्तांशुकविभूषणाः ॥ ६१ ॥
गाढमालिंगयेयुस्तं नरं वनलता इव ।
प्रह्लादं चास्य विज्ञाय ताः स्त्रीरपनयेत्पुनः ॥ ६२ ॥
तासामंगवराश्लेषनिवारितहिमज्वरम् ।
भोजयेद्धितमन्नं च तथा सुखमवाप्नुयात् ॥ ६३ ॥

विशाल स्तनवाली रूपवती चतुर नवीनयौवना ऐसी स्त्रियें अपने शीत और दैन्य नाशक शरीरसे शीतज्वरवालेको आलिंगन करें ॥ ५८ ॥ शरद् के चन्द्रमा जैसे मुखवाली नीले कमलपत्रसरीखे नेत्रोंवाली और भ्रुकुटी रूपलताको फरकानेसे कंपित होतेहैं कपोलके उपरिभाग जिनके ॥ ५९ ॥ लंबी विलासयुक्त ( लटकती हुई ) तगड़ी जिनके और कंदूरीफल जैसे अधर जिनके ऐसी पतले शरीरवाली और फैलीहुई जंघाके भारसे आलस भरीहुईसी कामिनी ॥ ६० ॥ अपने शरीरमें केसर अगर लगाकर भारी और ऊंचे कुचोंवाली सुगंध धूपयुक्त सुंदरवस्त्र उघड़े जाते हैं शरीरसे जिनके और अनेक अलंकारोंसे सजी धजी सुंदरस्त्रियें ॥ ६१ ॥ उस मनुष्य को खूब खपच्चीभरके दवायें जैसे वनकी लता वृक्षको लिपट जातीहै और जब मनुष्य को हर्ष ( कामादि ) का वेग मालूम हो ( अथवा जब शीत

छूटकर आनंद होजावे ) तब उन स्त्रियोंको अलग करदेवे ॥ ६२ ॥ इन स्त्रियोंके श्रेष्ठ अंगोंके आलिंगनसे दूर हुआहै शीतज्वर जिसका ऐसे रोगी को हितकारक अन्न भोजन करावे ऐसा करनेसे उसे सुख प्राप्त होताहै ( आराम होजाताहै ) ॥ ६३ ॥

( वक्तव्य ) यहां स्त्रीजनोंके आलिंगनसे कोई ज्वरमें स्त्रीसंग करना नहीं समझलेवे यह केवल शीतनिवृत्तिका यत्न है किंतु इसी लिये "प्रह्लादं चास्य विज्ञाय ताः स्त्रीरपनयेत्पुनः" ऐसा लिखाहै कि जरा भी हर्ष ( कामका आतंक ) मालूम हो तभी स्त्रियोंको हटालेना चाहिये ॥

## ज्वरके दाहका यत्न ।

दाहाभिभूते तु विधिं कुर्याद्दाहविनाशनम् ।
मधुफाणितयुक्तेन निम्बपत्राम्भसापि वा ॥ ६४ ॥
दाहज्वरार्त्तमतिमान्वामयेत्क्षिप्रमेव तु ।
शतधौतघृताभ्यक्तं दिह्याद्वा यवसक्तुभिः ॥ ६५ ॥
कोलामलकसंयुक्तैः शूकधान्याम्लसंयुतैः ।
अम्लपिष्टैः सुशीतैश्च फेनिलापल्लवैस्तथा ॥ ६६ ॥
अम्लपिष्टैस्तु शीतैर्वा पलाशतरुजैर्दिहेत् ।
बदरीपल्लवोत्थेन फेनेनारिष्टकस्य च ॥ ६७ ॥
लिप्तेंगे दाहस्तृण्मूर्छा सर्वथैव प्रशाम्यति ॥ ६८ ॥

यदि मनुष्यको दाह अधिक हो तो दाह शांतकारक विधि करनी चाहिये शहदके फाणितसे मिलाहुवा नींबके पत्तोंका जल मिलाकर बुद्धिमान् वैद्य दाह और ज्वरवालेको शीघ्र ही वमन करावे और सौ बार के धोयेहुए घृतको देहपर मर्दन करे अथवा जवका सत्तू बनाकर उसका लेप करे ॥ ६४ ॥ ६५ ॥ अथवा बेर आंवले मिलाकर शूकधान्य और खटाई मिलाकर ( कई शूकधान्याम्लसे शूकधान्योंकी कांजी अर्थ करते हैं ) इन्हें अम्लसे ( खटाई ) से पीसकर लेप करे तथा फेनिला ( अरीठा या नींब या बदरी ) के पत्तोंको खटाईमें पीसके लेप करे ॥ ६६ ॥ अथवा ढाकके कोमल पत्तोंको खटाईमें पीस शीतल लेप करे अथवा बेरीके पत्तोंके झाग या नींबके पत्तोंके झाग लेप करे इससे दाह तृषा और मूर्छा ये सर्वथा शांत होजातेहैं ॥ ६७॥ ६८ ॥

यवार्द्धकुडवं पिष्ट्वा मंजिष्ठार्द्धपलं तथा ।
अम्लप्रस्थशतोन्मिश्रं तैलप्रस्थं विपाचयेत् ॥
एतत्प्रह्लादनं तैलं ज्वरदाहविनाशनम् ॥ ६९ ॥

जो आधे कुडव मँजीठ आधे पल ले इन्हें सौ प्रस्थ खटाई मिलाकर एक प्रस्थ तैलमें पकावे यह तैल प्रह्लादन ज्वरदाहनाशक है ॥ ६९ ॥

न्यग्रोधादिगणो यस्तु काकोल्यादिश्च यो गणः ।
उत्पलादिगणो यस्तु पिष्टैर्वा तैः प्रलेपयेत् ॥ ७० ॥
तत्कषायाम्लसंसिद्धाः स्नेहाश्चाभ्यंजने हिताः ।
तेषां शीतकषाये वा दाहार्तमवगाहयेत् ॥ ७१ ॥
दाहवेगे त्वतिक्रांते तस्मादुद्धृत्य मानवम् ।
परिषिंच्यांबुभिः शीतैः प्रलिंपेच्चंदनादिभिः ॥ ७२ ॥

न्यग्रोधादिक गण जो है अथवा काकोल्यादि गण अथवा उत्पलादिक गण जो है उन्हें पीसकर लेप करे ॥ ७० ॥ तथा इन्हींके क्वाथ और अम्लरससे सिद्ध कियेहुए स्नेहोंका अभ्यंग करे अथवा इन्हीं उपरोक्त गणोंके शीतकषायमें दाहार्तको अवगाहन ( स्नान ) करावे ॥ ७१ ॥ और जब दाहका वेग दूर होजावे तब उससे पृथक् करके ठंढे पानीसे सेचन करके चंदनादि लेपन करदेवे ॥ ७२ ॥

( वक्तव्य ) शीत कषायमें अवगाहन इसप्रकार करे कि उन्हीं गणोक्त-द्रव्योंका शीत कषाय बनाकर उससे हौज या द्रोणी ( बालटी ) भर दे उसमें रोगीको बिठावे परंतु यह क्रिया सन्निपातज्वरके दाहमें कदापि नहीं करे भावमिश्रजी लिखते हैं कि "सन्निपाते तु दाहार्तं यः सिंचेच्छीतवारिणा । आतुरः स कथं जीवेद्भिषग्वा स कथं भवेत्" अर्थात् सन्निपातज्वरके दाह पीडित रोगीको जो ठंढे पानीसे सेचन करदेवे तो वह रोगी कैसे जी सके किंतु मर जावे और ऐसा करनेवाला वैद्य कैसे होसक्ताहै ॥

सानंदा दीनमनसमाश्लिषेयुर्वरांगनाः ।
पेलवक्षौमसंवीताश्चंदनार्द्रपयोधराः ॥ ७३ ॥
बिभ्रत्योब्जस्रजाश्चित्रा मणिहारविभूषिताः ।
भजेयुस्ताः स्तनैः शीतैः स्पृशंत्योऽब्जरुहैर्मुखैः ॥ ७४ ॥

प्रह्लादं चास्य विज्ञाय ताः स्त्रीरपनयेत्पुनः ।
हितं च भोजयेदन्नं तथाप्नोति सुखं महत् ॥ ७५ ॥

दाहज्वरयुक्त दीनचित्तवाले रोगीको आनंददायिनी श्रेष्ठ स्त्रियोंका इस प्रकारसे आलिंगन करावे कि सुंदर स्त्रियें कोमल कृष्ण ( नीले ) रेशमी वस्त्र पहनेहुए अपने कुचोंपर खूब चंदन लगाये हों ॥ ७३ ॥ कमलके फूलोंकी माला पहने हों मणि ( मुक्तादि ) के हारोंसे भूषित हों ऐसी स्त्रियें धीरे धीरे उससे अपने ठंढे कुचोंका स्पर्श करावें और कमलसे मुखका भी स्पर्श करावें ॥ ॥ ७४ ॥ परंतु जब उसे हर्ष उत्पन्न हो तब उन स्त्रियोंको हटालेना चाहिये और हितकारक अन्नभोजन करावे ऐसा करनेसे रोगीको बहुत सुख प्राप्त होता है ॥ ७५ ॥

पित्तज्वरोक्तं शमनं विरेकोन्यद्धितं च यत् ॥ ७६ ॥
निर्हरेत्पित्तमेवादौ ज्वरेषु समवायिषु ।
दुर्निवारतरं तद्धि ज्वरार्तेषु विशेषतः ॥ ७७ ॥

तथा विरेचन देकर दाह शमन करे तथा और जो हितकारक पित्तज्वरमें कहे शमनादि यत्न हैं उन्हें करे ॥७६॥ और संसर्गी ज्वरमें पहले पित्तशामक यत्न करें क्योंकि ज्वरार्त मनुष्योंमें विशेषकरके यह पित्तही दुर्निवार होताहै ॥७७॥

## ज्वरके उपद्रवोंका यत्न ।

छर्दिमूर्च्छापिपासादीनविरोधाज्ज्वरस्य तु ।
उपद्रवाञ्जयेच्चापि प्रत्यनीकेन हेतुना ॥ ७८ ॥

छर्दि मूर्च्छा तृषाको आदि लेकर जो ज्वरके उपद्रव होतेहैं उनको उनके हेतुके विपर्ययसे जो ज्वरमें या दूसरे उपद्रवके या देशकालादिके विरुद्ध न हों जीतना चाहिये ॥ ७८ ॥

( वक्तव्य ) जो एक व्याधि मूलरूपमें दूसरी तीसरी अन्यव्याधि हों उन्हें उपद्रव कहतेहैं ज्वरमें दश उपद्रव होतेहैं ऐसा ग्रंथांतरमें लिखा है

( श्लो० ७७ ) समवायिषु द्वंद्वजादिषु ज्वरेषु पित्तं दुर्निवारं [illegible] । तस्माज्ज्वरे पित्तस्य प्राधान्यम् । तदुक्तम् "ऊष्मा पित्तादृते नास्ति ज्वरो नास्त्यूष्मणा विना । तस्मात्पित्तविरुद्धानि त्यजेत्पित्ताधिकेऽधिकम्" इति ।

( श्लो० ७८ ) उपद्रवानित्यादि । "व्याधेरुपरि यो व्याधिर्भवेत्[illegible] । उपद्रव-[illegible] ज्वरस्य उपद्रवा दश भवन्ति । तद्यथा । "श्वासो मूर्च्छारुचिश्छर्दिस्तृष्णातीसारविड्ग्रहाः । हिक्का कासाङ्गभेदाश्च ज्वरस्योपद्रवा दश" इति मा० नि० )

वे उपद्रव ये हैं श्वास मूर्च्छा अरुचि छर्दि तृषा अतिसार विबंध हिक्का खासी अंगसाद ( देखो टिप्पणी ) परंतु उपद्रव केवल दश ही होतेहैं ऐसा नहीं क्योंकि कंप वैरस्य शूलादिक और भी अनेक उपद्रव ज्वरमें होसकतेहैं ॥

विशेषमपरे चात्र शृणूपद्रवनाशनम् ।
मधुकं रजनीं मुस्तं दाडिमं चाम्लवेतसम् ॥ ७९ ॥
अंजनं तित्तिरीकं च नलदं पत्रमुत्पलम् ।
त्वचं व्याघ्रनखं चैव मातुलुंगरसो मधु ॥ ८० ॥
दिह्यादेभिर्ज्वरार्तस्य मधुशुक्तयुतैः शिरः ।
शिरोभितापसंमोहवमिहिक्काप्रवेपथून् ॥ ८१ ॥
प्रदेहो नाशयत्येष ज्वरितानामुपद्रवान् ॥ ८२ ॥

सामान्यतासे उपद्रवनाशक यत्न कि उसके हेतुके विपरीत करना ऊपर कहचुके । अगाड़ी अब विशेष उपद्रवनाशक यत्न सुनो, मुलेठी हलदी मोथा अनारदाना अमलवेत ॥ ७९ ॥ रसांजन तिंतिडीक खस पत्रज कमल तज व्याघ्रनखी नींबूका रस शहद ॥ ८० ॥ इन सबको पीसकर मधुशुक्त ( शहद का सिरका ) मिलाकर ज्वरके निम्न लिखित उपद्रवोंवाले रोगीके शिरपर लेप करे इसके लेपसे शिरका अभिताप मूर्च्छा वमन हिचकी और कंप ये सब उपद्रव नष्ट होजातेहैं ॥ ८१ ॥ ८२ ॥

( वक्तव्य ) मधुशुक्त इस भांति बनता है कि जंबीरीका रस और आर्द्र पीपलोंका रस और शहद इनको चिकने पात्रमें भरकर धान्यकी राशिमें एक महीना रहनेदे इसे मधुशुक्त कहते हैं यदि यह न हो तो शुक्त ( सिरका ) ही लेना चाहिये ॥

मधूकमथ ह्रीबेरमुत्पलानि मधूलिकाम् ।
लीढ्वा चूर्णानि मधुना सर्पिषा च जयेद्वमिम् ॥
कफप्रसेकासृक्पित्तहिक्काश्वासांश्च दारुणान् ॥ ८

लिह्ज्ज्वरार्तस्त्रिफलां पिप्पलीं च समाक्षिकाम् ।
कासे श्वासे च मधुना सर्पिषा च सुखी भवेत् ॥ ८४ ॥
विदारी दाडिमं लोध्रं दाधित्थं बीजपूरकम् ।
एभिः प्रदिह्यान्मूर्द्धानं तृड्दाहार्तस्य देहिनः ॥ ८५ ॥
दाडिमस्य सितायाश्च द्राक्षामलकयोस्तथा ।
वैरस्ये धारयेत्कल्कं गंडूषं च यथाहितम् ॥ ८६ ॥

महुवा नेत्रवाला कमल और मधूलिका ( मूर्वा ) डल्हनमिश्र राई कहते हैं ) इनका चूर्णकर शहद और घृतके संग चाटनेसे वमन शांत होजाता है तथा मुँहमें कफ भरभर आना रक्तपित्त हिचकी और दारुण श्वास ये सब उपद्रव नष्ट होजाते हैं ॥ ८३ ॥ ज्वर पीडित मनुष्य त्रिफला और पीपलको शहद मिलाकर चाटे अथवा शहद और घृत मिलाकर चाटे तो श्वास और खाँसीसे सुख होवे ॥ ८४ ॥ विदारी अनारदाना लोध कैथ और बिजौरा इनको पीसकर जिसे तृषा और दाह हो उस मनुष्यके शिर पर लेप करदेवे ॥ ८५ ॥ और मुखमें विरसता हो तो अनार मिश्री मुनक्का और आँवले इनका कवल बनाकर धारण करे तथा इन्हींसे गंडूष ( कुल्ले ) करे तो भी हित है ॥ ८६ ॥

क्षीरेक्षुरसमाध्वीकसर्पिस्तैलोष्णवारिभिः ।
शून्ये मूर्ध्नि हितं नस्यं जीवनीयैःशृतंघृतम् ॥ ८७ ॥
चूर्णितस्त्रिफलाश्यामात्रिवृत्तिपिप्पलिसंयुतः ।
सक्षौद्रः शर्करायुक्तो विरेकस्तु प्रशस्यते ॥ ८८ ॥
पक्वे पित्तज्वरे रक्ते चोर्द्ध्वगे वेपथौ तथा ।
कफवातोत्थयोरेवं स्नेहाभ्यंगैर्विशोधयेत् ॥ ८९ ॥
हृतदोषो भ्रमार्तस्तु लिह्यात्क्षौद्रसिताभयाः ॥ ९० ॥

दूध ईखका रस माध्वीक ( महुआ या मद्य ) घृत तैल गरम जल यथोचित इनका कुल्ले करना मुखवैरस्यमें अति हितकारक है और शिरकी शून्यतामें जीवनीय गणसे सिद्ध किये घृतकी नस्य देना श्रेष्ठ है ॥ ८७ ॥ और जब पित्तज्वर पकजावे तब तथा ऊर्ध्वगत रक्तपित्त हो ( मुँह नाक आदिसे रुधिर आवे ) तब त्रिफला और स्यामा निशोथ पीपल

इनमें शहद और खांड मिलाकर विरेचन कराना श्रेष्ठ है और कंप हो तथा कफ वायुके उपद्रव हों, तो स्नेहाभ्यंग कराकर शोधन कराना चाहिये और दोषोंके निकल गये पीछे भी जो भ्रम हो तो शहद मिश्री और हरीतकी मिलाकर चाटे ॥ ८८ ॥ ८९ ॥ ९० ॥

# परिशिष्ट (भा० प्र०)

## धातुगत ज्वरकी चिकित्साविधि।

रसस्थेतु ज्वरे तस्मिन्कुर्याद्वमनलंघने।
सेकः संशमनो लेपो रक्तमोक्षमसृग्गते ॥ १ ॥
तीक्ष्णं विरेकं च तथा कुर्यान्मांसगते ज्वरे ।
मेदस्थे मेदसो नाशं कुर्य्याद्यत्नेन बुद्धिमान् ॥ २ ॥
अस्थिस्थे तु ज्वरे कुर्याद्वातनाशनको विधिः।
मज्जगः शुक्रगोऽसाध्यः नात्र कार्यं चिकित्सितम् ॥ ३ ॥

रसधातुमें ज्वर हो तब वमन तथा लंघन कराने चाहियें और रक्तगत होनेपर सेचन शमन लेपन तथा रक्तमोक्ष करावे ॥ १ ॥ मांसगत ज्वर होजानेपर तीक्ष्ण विरेचन देना चाहिये और जो मेदग ज्वर होजावे तो ऐसा यत्न करना चाहिये जिसमें मेद नष्ट हो (अर्थात् शोषण यत्न करना चाहिये) ॥ २ ॥ और यदि ज्वर अस्थियोंमें पहुंचगया हो तो वातनाशक विधि (अभ्यंग स्वेद मर्दनादि) करे और यदि मज्जामें तथा शुक्रमें ज्वर पहुंचगया हो तो उसे असाध्य समझना और चिकित्सा नहीं करनी चाहिये ॥ ३ ॥

## ज्वरघ्नबस्तिकर्मका निर्देश।

वातघ्नैमधुरैर्योज्या निरूहा वातजे ज्वरे।
विभज्य दोषं प्राणं वा यथास्वं वाऽनुवासनम् ॥ ९१ ॥
उत्पलादिकषायाढ्या चंदनोशीरसंयुता।
शर्करा मधुरा शीता पित्तज्वरहरा मता ॥ ९२ ॥
आम्रादीनां त्वचं शंखं चंदनामलकोत्पलैः।
गैरिकांजनमंजिष्ठामृणालान्यथ पद्मकम् ॥ ९३ ॥
श्लक्ष्णपिष्टं तु पयसा शर्करामधुसंयुतम्।

सुपूतं शीतलं बस्तिं दूयमानाय दापयेत् ॥
ज्वरदाहापहं तेषु सिद्धं चैवानुवासनम् ॥ ९४ ॥

वातज्वरमें वातनाशक ( भद्रदार्वादि ) द्रव्यों और मधुर द्रव्यों ( काकोल्यादि ) से निरूहण बस्ति करना श्रेष्ठ है तथा दोष और बलको विचारकर यथायोग्य अनुवासन करना ॥ ९१ ॥ पित्त ज्वरमें उत्पलादिके क्वाथमें चंदन खस युक्तकर खाँडसे मधुर करके शीतल ही बस्ति करना पित्तज्वरको नष्ट करताहै ॥ ९२ ॥ अथवा आम्रादिककी छाल शंख ( शंखपुष्पी ) चंदन आँवले कमल गेरू रसांजन मँजीठ कमलकी नाल और पद्माख इनको दूधमें पीसकर खांड और शहद मिलाकर पित्तज्वरसे पीडित मनुष्यको यह बस्ति शीतल ही देनी चाहिये यह ज्वर और दाहको नष्ट करतीहै तथा इन्हीं द्रव्योंसे सिद्ध कियेहुए स्नेहसे अनुवासन बस्ति करना योग्य है ॥ ९३ ॥ ९४ ॥

आरग्वधगणक्वाथाः पिप्पल्यादिसमायुताः ।
सक्षौद्रा एव देयाः स्युः कफज्वरविनाशनाः ॥ ९५ ॥
कफघ्नैरेव संसिद्धा द्रव्यैश्चाप्यनुवासनाः ॥ ९६ ॥

आरग्वधादिगणके क्वाथमें पिप्पल्यादि मिलाकर शहदयुक्त करके कफ ज्वरमें कफज्वरनाशक बस्ति देना योग्य है ॥ ९५ ॥ तथा कफघ्न द्रव्यों ही से सिद्धकरके अनुवासनबस्ति देना चाहिये ॥ ९६ ॥

संसर्गे सन्निपाते च संसृष्टा बस्तयो हिताः ।
संसृष्टैरेव संसृष्टा द्रव्यैश्चाप्यनुवासनाः ॥ ९७ ॥

संसर्ग ( द्वंद्वज ) और सन्निपातमें उन्हीं दोषोंके द्रव्योंसे मिलाकर बस्ति करना चाहिये तथा उन्हीं दोषोंके द्रव्योंसे सिद्धकरके अनुवासनबस्ति करना उचित है ॥ ९७ ॥

वातरोगापहाः सर्वे स्नेहा ये सम्यगीरिताः ।
विना तैलं त एव स्युर्योज्या मारुतजे ज्वरे ॥ ९८ ॥
निषिद्धे नोपयोज्याश्च ते एवाभ्यंजनादिषु ॥ ९९ ॥

---

( श्लो० ९८ ) इदानीं वातज्वरे अनुवासनविषये तैलनिषेधमाह । वातरोगापहा इत्यादि । सर्वे स्नेहाः सर्पिर्मज्जवसाख्याः । योज्या अनुवासना इति शेषः (इति डल्हनः)

( श्लो० ९९ ) वातज्वरे तु पुनः निषिद्धस्यापि तैलस्य अभ्यंगादिविनियोगमाह । निषिद्धेत्यादि । निषिद्धेन वातज्वरेण उक्तेन । तैलस्यापि ग्रहणम् । ( इत्यपि डल्हनः )

पैत्तिके मधुरैस्तिक्तैः सिद्धं सर्पिः प्रयुज्यते ।
श्लैष्मिके कटुतिक्तैश्च संसृष्टानीतरेषु च ॥ ३०० ॥

वायुरोगनाशक जो स्नेह ( घृत तैल वसा मज्जा इत्यादि ) कहे हैं वे तैलके विना सब वातज्वरमें उपयोग किये जासकतेहैं ॥ ९८ ॥ और अभ्यंगादिकमें वे सभी ( तैलसमेत ) उपयोगमें लाये जासकते हैं ॥ ९९ ॥ और पित्तज्वरमें मधुर तिक्त द्रव्योंसे सिद्ध किया हुवा घृत उपयोग किया जावे और कफके ज्वरमें कटुक ( चरपरे ) और तिक्त ( कड़वे ) द्रव्योंसे सिद्ध कियेहुए घृत या तैलका उपयोग करे और द्वंद्वज और सन्निपातमें मिले हुवोंका उपयोग करे ॥ ३०० ॥

## हतावशेषज्वरकी चिकित्सा ।

हतावशेषं पित्तं तु त्वक्स्थं जनयति ज्वरम् ।
पिबेदिक्षुरसं तत्र शीतं वा शर्करोदकम् ॥ ३०१ ॥
शालिषष्टिकयोरन्नमश्नीयात्क्षीरसंप्लुतम् ।
कफवातोत्थयोरेव स्वेदाभ्यंगौ प्रयोजयेत् ॥ ३०२ ॥

शमन शोधनादिसे कुछ शेष रहाहुआ त्वचागत पित्त भी ज्वर उत्पन्न कर देता है ऐसा होनेमें ईखका रस पीना ( या गन्ना चूसना ) या शीतल सरबत पीना श्रेष्ठ होताहै ॥ ३०१ ॥ और दूधके साथ शालि या षष्टिक ( चावलों ) का भात खाना चाहिये और इसी प्रकार कफवायुक हतावशेषसे ज्वर हो तो उसमें स्वेद और अभ्यंगका उपयोग करना उचित है ॥ ३०२ ॥

## घृतपानकी अवधि ।

घृतं द्वादशरात्रात्तु देयं सर्वज्वरेषु च ।
तेनांतरेणाशयं स्वं गता दोषा भवंति हि ॥ ३०३ ॥

---

( श्लो० ३०० ) अभ्यंगादिषु श्लैष्मिके पानाभ्यंगार्थं स्नेहविशेषमाह । श्लैष्मिकेः कटुतिक्तैरित्यादि । कटुतिक्तैश्चेत्यत्र सर्पिः सिद्धमिति योजनीयम् । यद्यपि कफतुल्यगुणं सर्पिः तथापि विशिष्टसंस्कारवशात्कफेपि सर्पिःप्रयुज्यते । अन्येतु चकारादनुक्तमपि तैलम् । कषायेत्यत्र संवादभावात् कथयंति ( इति नि० सं० ) ।

सब प्रकारके ज्वरोंमें बारह दिन पीछे घृत देना चाहिये क्योंकि इतने समयमें सब दोष पककर अपने अपने स्थानमें प्राप्त होजातेहैं ॥ ३०३ ॥

## दोषोंका शांत होनेमें क्षोभ ।

धातून्प्रक्षोभयन्दोषो मोक्षकाले बलीयते ।
तेन व्याकुलचित्तस्तु म्रियमाण इवेहते ॥ ३०४ ॥

दोष मोक्षके समय ( अर्थात् शांत होनेके समय ) धातुवोंको क्षुभित करके अत्यन्त बलवान्सा होताहै जिससे व्याकुलचित्त हुआ मनुष्य मरनेवालेकीसी चेष्टा करने लगता है ( अर्थात् जब रोग घटने और अच्छा होने लगता है तब कभी इतना क्षुभित और बलवान् प्रतीत होता है जिससे रोगी म्रियमाणसा मालूम देने लगजाता है परन्तु दोषके शांत होजानेपर अच्छा हो जाताहै ) ॥ ३०४ ॥

## ज्वरमुक्तके लक्षण ।

लघुत्वं शिरसः स्वेदो मुखमापांडु पाकि च ।
क्षवथुश्चान्नकांक्षा च ज्वरमुक्तस्य लक्षणम् ॥ ३०५ ॥

शिरमें हलकापन होजावे पसीना ( सब शरीरपर आवे ) मुखपर सुपेदी लिये पीलापन हो तथा कुछ पाकभी मालूम हो छींकें आवे भोजनकी इच्छा हो इतने लक्षण होनेसे मनुष्य ज्वरसे छूटा ऐसा जानना चाहिये ३०५॥

शंभुक्रोधोद्भवो घोरो बलवर्णाग्निसादकः ।
रोगराड्रोगसंघातो ज्वर इत्युपदिश्यते ॥ ३०६ ॥
व्यापित्त्वात्सर्वसंस्पर्शात्कृच्छ्रत्वादंतसंभवात् ।
अंतको ह्येष भूतानां ज्वर इत्युपदिश्यते ॥ ३०७ ॥

इत्युत्तरतंत्रे एकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥

शिवजीके क्रोधसे उपजाहुआ घोर बल वर्ण और अग्निको नाश करनेवाला रोगोंका राजा और अनेक रोगोंका संघट्ट कर्ता ऐसा ( महारोग ) ज्वरही कहलाताहै ॥ ॥ ३०६ ॥ यह सब प्राणियोंमें व्यापक होनेसे और

---

( श्लो० ३०४ ) दोषः धातून्प्रक्षोभयन्निति । ननु मोक्षकालावस्थायां कथं दोषो बलीयान् भवति [illegible] । यथा दीपो निर्वाणकालमहतीं ज्वालां [illegible] निर्वाणो [illegible] गच्छति दोषः बलीयान् [illegible] ॥

समस्त शरीर ( क्या इंद्रिय और मनतक तपायमान कर ) के स्पर्श करताहै इससे तथा कष्टसाध्य होनेसे तथा अंतमें होनेसे ( अन्य व्याधि होनेपर भी अंतमें यह होजाताहै ) प्रायः यह ज्वर ही प्राणियोंका अंतक ( मृत्युकर्ता ) है ॥ ३०७ ॥

डाक्टरीमें ज्वरको फीवर ( Fever. ) कहते हैं इसके भेद और उनके डाक्टरी नाम हम इस पुस्तककी दूसरी जिल्द ( निदान शारीरकखंड ) में लिख चुके हैं वहां देखो " डाक्टरीमतसे संक्षिप्त रोगगणनामें " और यूनानीवाले बुखार या हमी कहते हैं और साधारण मनुष्य तप या ताप कहते हैं यूनानी मतसे बुखारोंके भेद और नाम लक्षणादि भी हम उसी खंडमें लिख चुके हैं ॥

# परिशिष्ट ।

## मोतीज्वरका वर्णन ।

यदि बड़े ग्रंथोंके अनुसार देखाजावे तो उनमें यह व्याधि कोई जुदी नहीं लिखी और न कुछ इसकी प्रधानता लिखी इससे ऐसा पायाजाता है कि या तो उस समय यह व्याधि इतनी प्रबल थी ही नहीं और शायद कभी किसीके होती भी हो तो उसे रक्तगत पित्तज्वर ही समझा जाता होगा- परंतु इस समय हमारे भरतखंडमें यह व्याधि एक भयंकर रूपसे बहुधा मनुष्योंको होतीहै इससे इसका वर्णन हम परिशिष्टरूपसे करते हैं ( कोई इसे मधूरक कोई मंथरज्वर कोई मसूरिकाका भेद मानते हैं ) ॥

योगचिंतामणिमें इसप्रकारसे लिखाहै कि-

ज्वरो दाहो भ्रमो मोहो ह्यतीसारो वमिस्तृषा ।
अनिद्रा च मुखं रक्तं तालु जिह्वा च शुष्यति ॥ १ ॥
ग्रीवामध्ये च दृश्यंते स्फोटकाः सर्षपोपमाः ।
एतच्चिह्नं भवेद्यस्य स मधूरक उच्यते ॥ २ ॥

जिसके ज्वर हो दाह भ्रम मोह अतिसार वमन और तृषा हो निद्रा नहीं आवे मुख ( चेहरा ) लाल मालूम देवे तालु और जीभ सूखे ॥ १ ॥ ग्रीवा ( गरदनपर ) और नीचे सरसोंके दानेसमान छोटी फुन्सियाँ मालूम पड़ें जिसके इसप्रकारके लक्षण हों मधूरक ज्वर जानना ॥ २ ॥ कई अंतमें पाठ मानते हैं कि-

घृताशनात्स्वेदरोधान्मंथरो जायते नृणाम् ॥ ३ ॥

घृत ( चिकनाई ) खाने और पसीना रोकने ( या रुक जाने ) से मनुष्योंको यह उपरोक्त मंथरज्वर होता है ॥ ३ ॥ ( कोई इन्हें योगशतकको श्लोक बताते हैं कोई क्षारपाणिको )

परंतु भावप्रकाशके मतसे यह मसूरिका ही का एक भेद पाया जाताहै भावमिश्रजीने मसूरिकाके सात भेद लिखेहैं ॥

## मसूरिकाके लक्षण और भेद।

कट्वम्ललवणक्षारविरुद्धाध्यशनाशनैः ।
दुष्टनिष्पावशाकाद्यैः प्रदुष्टपवनोदकैः ॥ १ ॥
क्रूरग्रहेक्षणाच्चापि देशे दोपसमुद्भवाः ।
जनयंति शरीरेऽस्मिन्दुष्टरक्तेन संगताः ।
मसूराकृतिसंस्थानाः पिडिकाः सा मसूरिका ॥ २ ॥

चरपरे खट्टे लवणके रस क्षार ( यवक्षारादि ) विशेष खानेसे विरुद्ध भोजन करनेसे भोजनपर भोजन करनेसे दुष्ट निष्पाव ( लोबियाँ ) तथा दूषित शाकोंके खानेसे पवन और पानीके बिगड़ जानेसे ॥ १ ॥ अथवा खोटे तारागणकी दृष्टि ( छाया ) देशपर पड़नेसे दूषित रुधिरके संगत होकर मनुष्योंके शरीरमें दोषों ( वातादि ) से उत्पन्न होनेवाली फुन्सियाँ पैदा होजातीहैं और ये फुन्सियाँ मसूरके समान होतीहैं इससे इन्हें मसूरिका कहते हैं ( और साधारण मनुष्य इन्हें शीतला कहते हैं ) ( यद्यपि यह बडी अवस्थामें भी होसकती है परन्तु विशेष करके यह बालअवस्थामें बहुधा होतीहै और एकबार दोबार जादेसे जादे तीनबारसे अधिक किसीको भी प्रायः नहीं होती ) ( इसे महर्षि धन्वंतरिजीने उद्देश मात्र क्षुद्ररोगोंके अंतर्गत लिखदिया है ) इसके और भेद ये हैं ) ॥ २ ॥

वातश्लेष्मसमुद्भूता कोद्रवा कोद्रवाकृतिः ।
तां कश्चित्प्राह पक्केति सा तु पाकं न गच्छति ॥ ३ ॥
सप्ताहाद्वादशाहाद्वा शांतिं याति विनौषधम् ।
यदि वा भेषजं दद्यात्तदिराष्टकनिर्मितम् ॥ ४ ॥

वातकफसे उत्पन्न हुई मसूरिका कोद्रवा नामक कोदोंके बराबर ( बडी बडी ) फुन्सियाँ होतीहैं कोई इसे पक गई ऐसा कह देते

पर वे जबतक पकी नहीं होतीहैं ( अर्थात् वे विना पकेही पकीसी मालूम पड़तीहैं ) यह सात दिनमें या दश दिनमें बहुधा विना ही औषधके शांत हो जातीहै ( सूख जाती है ) और यदि औषध देनेकी आवश्यकता हो तो खदिराष्टकका क्काथ देवे ॥ ३ ॥ ४ ॥

ऊष्मणा तूष्मजारूपा सकंडूस्पर्शनप्रिया ।
नाम्ना पाणिसमाख्याता सप्ताहाच्छुष्यति स्वयम् ॥ ५ ॥

तीसरा भेद यह है कि जैसे गरमीमें गरमी दाने ( अलाईसे ) निकलते हैं और उनमें खाज आतीहै ऐसेही नन्हें दानेसे मालूम पड़ें यह गरमीसे होती-है और सात दिनमें स्वयं सूख जातीहै इसे पाणि समाख्या ( पानिसहा या पानीज्वरा ) कहतेहैं ॥ ५ ॥

चतुर्थी सर्षपाकारा पीतसर्षपवर्णिनी ।
नाम्ना सर्षपिका ज्ञेयाऽभ्यंगमत्र विवर्जयेत् ॥ ६ ॥

चौथी सरसोंके दानेके आकार पीली सरसोंसी होतीहै उसे सर्षपिका ( खसरा ) कहतेहैं इसमें तैलाभ्यंगादि वर्जितहैं ॥ ६ ॥

किंचिदुष्मनिमित्तेन जायते राजिकाकृतिः ।
एषा भवति बालानां सुखं शुष्यति च स्वयम् ॥ ७ ॥

थोड़ी गरमीके कारणसे जो राईके दाने जैसी होतीहैं उसे राजिका कहते हैं यह जो बालकोंको होतीहै सो आपही सुखसे सूख जातीहैं ॥ ७ ॥

कोढवज्जायते षष्ठी लोहितोन्नतमंडला ।
ज्वरपूर्वा व्यथायुक्ता ज्वरस्तिष्ठेद्दिनत्रयम् ॥ ८ ॥

छठी वह होतीहै जिसमें उदर्दकी तरहसे सुर्ख कुछ उभरे हुए चकदेसे पड़जावें इसमें व्यथा होतीहै और तीन दिन आरंभमें ज्वर चढा ही रहताहै ८॥

स्फोटानां मिलनादेषा बहुस्फोटाऽपि दृश्यते ।
एकस्फोटे च वै कृष्णा बोद्धव्या चर्मजाभिधा ॥ ९ ॥

सातवीं वह होती है जिसमें एक फुन्सीमें बहुतसी फुन्सी मिलीसी मालूम पड़ें और काली हों ( छतड़ासा होजावे ) उसे चर्मजा ( चमर गोटी ) कहते हैं ॥ ९ ॥

इन्हींमें पाणिसहा राजिका और लोहितमंडला आदि ही में मोतीज्वर समझिये ।

( वक्तव्य ) इसमें यह है कि मसूरिकाका और जिसे मोतीज्वर कहते हैं इसका उपादान ( माद्दा ) एक ही मालूम पड़ता है अर्थात् शारीरक रुधिरका दूषित द्रवपदार्थ जब त्वचाकी तरफ प्रवर्त होताहै तब ये व्याधियां होतीहैं और रुधिरके जोशके समय चढ़ती उमरमें विशेष होतीहैं छोटे बालकोंको जैसे बड़ी मसूरिका या छोटी खसरा होतीहैं इसीप्रकार बड़ी अवस्थावालोंके मौक्तिकज्वर ( मोतीज्वर ) हुवा करताहै—और जो कि इसका प्रभाव विशेष कर रुधिरमें होता है इससे इसमें रक्तज मसूरिकाके लक्षण होतेहैं. जैसे—

विड्भेदश्चांगमर्दश्च दाहस्तृष्णारुचिस्तथा ।
मुखपाकोक्षिपाकश्च ज्वरस्तीव्रः सुदारुणः ॥ १० ॥

विड्भेद हो ( दस्त फटासा हो ) अंग टूटे दाह हो तृषा अधिक लगे अरुचि मुख ( कंठ) पकजावे आंखेंभी सुरख होजावें और तेज और स्थिर ताप रहे१०

( वक्तव्य ) मसूरिकाके वातजादि भेद तथा धातुगत मसूरिका इत्यादि ग्रंथ बढनेके भयसे हमने नहीं लिखे ॥

## असाध्य मसूरिकाके लक्षण ।

कासो हिक्का प्रमेहश्च ज्वरस्तीव्रः सुदारुणः ।
प्रलापारतिमूर्च्छाश्च तृष्णा दाहोऽतिघूर्णता ॥ ११ ॥
मुखेन प्रस्रवेद्रक्तं तथा घ्राणेन चक्षुषा ।
कंठे घुर्घुरकं कृत्वा श्वसित्यत्यर्थदारुणम् ॥ १२ ॥
मसूरिकाभिभूतस्य यस्यैतानि भिषग्वरैः ।
लक्षणानीह दृश्यंते न देयं तस्य भेषजम् ॥ १३ ॥

खांसी हिचकी प्रमेह तीव्रज्वर प्रलाप बेचैनी मूर्च्छा तृषा दाह ये सब उपद्रव हों और अत्यन्त घूर्णता हो ( घुमेरभी आवे ) ॥ ११ ॥ मुंहसे नाकसे नेत्रोंसे रक्त टपकने लगे और कंठमें घुर घुर करके अत्यन्त तीव्र श्वास लेवे ॥ १२ ॥ इतने लक्षण जिस मसूरिका ( या मोतीज्वर ) वालेके वैद्य देख लें उसे असाध्य समझकर कभी औषध देना योग्य नहीं ॥ १३ ॥

## इसकी संक्षिप्त चिकित्सा ।

गुडूची मधुकं द्राक्षा मोरटा दाडिमैः सह ।
पाककाले प्रदातव्यं भेषजं गुडसंयुतम् ।
तेन कुप्यति नो वायुः पाकं याति मसूरिका ॥ १४ ॥

इसमें मुख्य यत्न यह है कि भीतरका प्रवर्त्त हुआ दोष ठिठरा न जावे अर्थात् शीतल वातुल आहार विहार कदापि आरम्भ और पाकके समय नहीं करे शीत और वातुलसे यह बीचमें ठिठरा जावे तो कष्ट अथवा असाध्य होनेमें संदेह नहीं इसीलिये गिलोय मुलेठी मुनक्का ईखकी जड़ और अनार ( अनारका छिलका ) इनका क्वाथकर गुड मिलाकर पाकके समय देवे जिससे ठीक पकजावे और वायुका कोप न हो ॥ १४ ॥

## मुखपाकमें कुल्ले।

धात्रीफलं समधुकं क्वथितं मधुसंयुतम्।
मुखे कंठे व्रणे जाते गंडूषार्थं प्रशस्यते ॥ १५ ॥

आँवले और मुलेठी इनको उबालकर शहद मिलाकर मुख या कंठके व्रणों ( जख्मों ) के लिये कुल्ले करना श्रेष्ठ है ॥ १५ ॥ डाक्टरीमें मसूरिकाको " स्मालपाक्स" कहते हैं और छोटी खसराको " चिकनपाक्स" कहतेहैं और मोतीज्वरको स्कारलेटिक फीवर अथवा "स्कारलेटीना" कहतेहैं ॥

डाक्टरीमतसे इस मसूरिका रोगका यत्न मुख्य यही है कि पहलेसे बालकोंको टीका लगवादेवे यद्यपि यत्न अब बहुत प्रचलित हुवा है परंतु हमारे ऋषि वैद्य इस यत्नको पूर्वकाल ही से जानते थे क्योंकि टीका लगानेकी विधि हमारे ग्रंथोंमें भी लिखी मिलतीहै इस विषयके लिये देखो आयुर्वेद विज्ञान उसमें आर्षग्रंथके प्रमाणपूर्वक यह बात लिखीहै ॥

इति श्रीसुश्रुतसंहिताया भाषाटीकायामुत्तरतंत्रे एकोनचत्वारिंशोऽध्यायः॥ ३९ ॥

---

# चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातोतीसारप्रतिषेधं व्याख्यास्यामः ।

यहांसे अगाड़ी अब हम अतिसारके प्रतिषेधका व्याख्यान करतेहैं ॥

## अतिसारकी उत्पत्ति।

गुर्वतिस्निग्धरूक्षोष्णद्रवस्थूलातिशीतलैः ।
विरुद्धाध्यशनाजीर्णैरसात्म्यैश्चापि भोजनैः ॥ १ ॥

---

( श्लो॰ १ ) अतिसारस्य निरुक्तिः। "अतिरत्यर्थवचने सरतीति च कर्मणि। तस्मादत्यंतसरणादतीसार इति स्मृतः" । ( इतिडल्लनः ) गुरु मात्रया स्वभावेन संस्कारेण च । अतिशब्दः स्थूलांतः सह संबध्यते । स्थूलं असम्यक् पिष्टम् । विरुद्धं क्षीरमत्स्यादि । अध्यशनम् । "अजीर्णे भुज्यते यत्तु तदध्यशनमुच्यते"। भोजनैरिति गुर्वादिभिर्विषांतैः । सर्वैः सह संबध्यते ( इति भा॰ मि॰ )

स्नेहाद्यैरतियुक्तैश्च मिथ्यायुक्तैर्विषाद्भयात् ।
शोकाद्दुष्टांबुमद्यातिपानात्सात्म्यर्तुपर्ययात् ॥ २ ॥
जलाभिरमणैर्वेगविघातैः कृमिदोषतः ।
नृणां भवत्यतीसारो लक्षणं तस्य वक्ष्यते ॥ ३ ॥

गरिष्ठ भोजनसे अतिस्निग्ध अतिरूक्ष अतिउष्ण द्रव ( पतले ) अतिस्थूल ऐसे भोजन करनेसे अति शीतल खान पान करनेसे विरुद्ध भोजनसे अध्यशन ( भोजनपर भोजन ) करनेसे अजीर्णसे असात्म्य ( बेमाफकत ) भोजन करनेसे ॥ १ ॥ तथा स्नेहादिके अतियोगसे अथवा मिथ्या योगसे विषसे भयसे शोकसे दूषित जल पीनेसे अत्यंत मद्य पीनेसे यथोक्त ऋतुके विपरीत होनेसे ॥ २ ॥ जलमें अत्यंत रमण ( पड़े रहने ) से वेग ( दस्तकी हाजत ) रोकनेसे कृमि ( पेटमें कृमि होने ) से मनुष्योंको अतिसार रोग होजाता है ( अर्थात् दस्त लगजाते हैं ) इसके लक्षण अगाड़ी कहते हैं ॥ ३ ॥

## अतिसारकी संप्राप्ति और निरुक्ति ।

संशम्यापां धातुरंतःकृशानुं वर्चोमिश्रो मारुतेन प्रणुन्नः ।
वृद्धोऽतीवाधः सरत्येव यस्माद्व्याधिं घोरं तं त्वतीसारमाहुः ॥ ४

उपरोक्त कारणोंसे शरीरके द्रवधातु ( कफ रस ) पित्तादि अंतराग्नि ( जठराग्नि या पाचकाग्नि ) को शमन करके और स्वयंबढकर विष्ठासे मिलकर वायुसे प्रेरित हुआ ( वह द्रवभाग ) नीचेको गुदाकी तरफ गमन होताहै इससे इस घोर व्याधिको अतिसार कहते हैं ॥ ४ ॥

( श्लो० २ ) स्नेहाद्यैः स्नेहपानस्वेदनवमनविरेचनानुवासननिरूहणैः । अतियुक्तैः अतियोगेन प्रयुक्तैः [illegible] । मिथ्यायुक्तैः अविधिप्रयुक्तैः । विषात् [illegible] [illegible] ।

( श्लो० ३ ) जलाभिरमणैः जलक्रीडादिभिः । वेगविघातैर्मूत्रपुरीषादिवेगधारणैः । क्रिमिभिः पक्वाशयस्थैः । ( इति भा० मि० )

( श्लो० ४ ) अपां धातुः [illegible] [illegible] । अंतःकृशानुं कोष्ठाग्निम् । [illegible] [illegible] । वर्चोमिश्रः विष्ठामिश्रितः । मारुतेन प्रणुन्नः [illegible] प्रेरितः ।

## अतिसारकेभेद ।

एकैकशः सर्वशश्चापि दोषैः शोकेनान्यः षष्ठ आमेन चोक्तः॥५॥
केचित्प्राहुर्नैकरूपप्रकारं नैवेत्येवं काशिराजस्त्ववोचत् ।
दोषावस्थास्तस्य नैकप्रकाराः काले काले व्याधितस्योद्भवंति६

वातादि एक एक पृथक् दोषसे ऐसे ३ तो ये चौथे त्रिदोष ( सन्निपात ) से पांचवें शोकसे और छठे आमसे इस भांति अतिसार छः प्रकारका कहा है ॥ ५ ॥ इसमें कई ऐसा कहते हैं कि अतिसार कई प्रकारका और कई रूपका ( अर्थात् अनेक प्रकारका ) होताहै ( जैसे द्विदोषका अतिसार रक्तातिसार भयातिसार इत्यादि ) परंतु काशिराज श्रीधन्वंतरिजी इन्हें मुख्यतासे नहीं मानते इनका मत है कि दोषोंकी अवस्था रोगीके एक प्रकारकी नहीं होती समय समयपर पलट जाया करती है प्रयोजन यह कि उपरोक्त छः प्रकारके ही में अवस्थाभेदसे और सबका अंतर्भाव होसकता है ( जैसे 'सर्वशः' में द्वद्वंज और त्रिदोषज सब आगये और पांचवेंमें आदि शब्द लुप्त प्रतीत होताहै अर्थात् शोकादिसे इसमें भय आदि सब प्रकारके आगंतुक आचुके इसी प्रकार रक्तातिसारका अंतर्भाव पित्तातिसारमें होसकताहै ) ॥ ६ ॥

## अतिसारका पूर्वरूप ।

हृन्नाभिपायूदरकुक्षितोदगात्रावसादानिलसंनिरोधाः ।
विट्संगआध्मानमथाविपाको भविष्यतस्तस्य पुरःसराणि ॥७॥

हृदय नाभि गुदा पेट और कुक्षि इन स्थानोंमें व्यथासी हो शरीरमें ग्लानि हो अधोवायु रुकजावे दस्त भी रुकजावे ( या थोड़ा आवे ) अफारा हो और भोजन ठीक पचे नहीं ये अतिसारके पूर्वरूप हैं ( अर्थात् जिसके ये लक्षण हों तो जानलेना चाहिये कि इसके अतिसार होनेवाला है ॥ ७ ॥

## वातज पित्तज और कफज अतिसारके लक्षण ।

शूलाविष्टः सक्तमूत्रोंऽत्रकूजी स्रस्तापानः सन्नकट्यूरुजंघः ।
वर्च्चो मुंचत्यल्पमल्पं सफेनं रूक्षं श्यावं सानिलं मारुतेन॥८॥

---

( श्लो० ८ ) स्रस्तापानः अधश्च्युतगुदः । सन्नकट्यूरुजंघः शिथिलकट्यूरुजंघः ।
( इति नि० सं० )

दुर्गन्ध्युष्णं वेगवन्मांसतोयप्रख्यं भिन्नं स्विन्नदेहोतितीक्ष्णम् ।
पित्तात्पीतं नीलमालोहितं वा तृष्णामूर्च्छादाहपाकज्वरार्तः ॥९॥
तंद्रानिद्रागौरवोत्क्लेशसादी वेगाशंकी सृष्टविट्कोपि भूयः ।
शुक्लं सांद्रं श्लेष्मणा श्लेष्मयुक्तं भक्तद्वेषी निःस्वनं हृष्टरोमा ॥१०॥

पेटमें दरद रहे मूत्र रुक जाय या कम हो आंत गुड़ २ शब्द बोलें गुदा निकलीसी पड़े कमर ऊरु और जंघा इनमें थकानसी हो और थोड़ा थोड़ा दस्त आवे मलमें झागसे हों रूखापन भी हो मलका रंग श्याव ( कालापन लिये ) हो और दस्तके साथ वायु ( और शब्द ) भी हो ये वायुके अतिसारके लक्षण हैं ॥ ८ ॥ मल दुर्गंधित और गरम हो और वेगसे दस्त हो मांसके धोवनसा छेछड़ेदार दस्त हो तीक्ष्ण हो रंग पीला या नीला या लाल हो रोगीको पसीना आवे तृषा मूर्च्छा दाह और गुदादिका पाक हो तथा ज्वर हो तो पित्तातिसारके लक्षण जानने चाहियें ॥ ९ ॥ जिसको तंद्रा निद्रा गुरुता जी मिचलाना या मुहमें पानी आना अग्निमें मंदता ये हों और दस्त हो आनेपर भी शंका रहे दस्त सुपेद कुछ गाढा कफसे मिलाहुआ हो दस्तके साथ शब्द न हो भोजनमें रुचि न हो रोमांच हों ये कफातिसारके लक्षण हैं ॥ १० ॥

## सन्निपातातिसारके लक्षण ।

तंद्रायुक्तो मोहसादास्यशोषी वर्चः कुर्यान्नैकवर्णं तृषार्तः ।
सर्वोद्भूतः सर्वलिंगोपपत्तिः कृच्छ्रश्चायं बालवृद्धेष्वसाध्यः ॥११॥

जो तंद्रा युक्त हो मोह अग्निमांद्य और मुख सूखना इनसे भी युक्त हो तृषा अधिक लगे और दस्तको रूप एक किसी वर्णका न हो ( अनेक रंगके दस्त आवें ) और सब दोषोंके लक्षण और उपद्रव पायेजावें तो उसे संनिपातका अतिसार कहते हैं यह कष्टसाध्य होताहै और बालक वृद्ध इनोंके तो असाध्यही होताहै ॥ ११ ॥

( मतान्तर ) जिनमें दो दोषोंके लक्षण और उपद्रव पायेजावें उसे उन्हीं दो दोषोंका अतिसार समझ लेना चाहिये ॥

---

( श्लो० ९ ) दाहपाक इति । दाहः कोष्ठे गुदे च पाकः गुदे ।

( श्लो० ११ ) सर्वोद्भूत इति [illegible] कृच्छ्रः [illegible]

# शोकातिसार ।

तैस्तैर्भावैः शोचतोऽल्पाशनस्य बाष्पावेगः पक्तिमाविध्य जंतोः । कोष्ठं गत्वा क्षोभयन्यस्य रक्तं तच्चाधस्तात्काकनंतीप्रकाशम् ॥ १२ ॥ वर्चोमिश्रं निःपुरीषं सगंधं निर्गंधं वा सार्यते तेन कोष्ठात् । शोकोत्पन्नो दुश्चिकित्स्योतिमात्रं रोगो वैद्यैः कष्ट एव प्रदिष्टः ॥ १३ ॥

जिन जिन पदार्थोंका क्लेश हो उनको शोच करके ( शोक करनेवालेके ) और शोक ही से थोड़ा भोजन कियाजानेसे बाष्प ( अश्रु या अवखरों ) का वेग मनुष्यकी पाचकाग्निको दूषित करके कोष्ठमें प्राप्त होकर रुधिरको क्षोभित करके चिरमठी जैसे रक्तको विष्ठामें मिलेहुए या केवल गंधयुक्त या निर्गंध कोष्ठसे मलमार्गकी तरफ निकालताहै यह शोकातिसार वैद्योंने अत्यंत कष्टसाध्य और दुश्चिकित्स्य कहाहै ॥ १२ ॥ १३ ॥

आमाजीर्णैः प्रद्रुताः क्षोभयंतः कोष्ठं दोषाः संप्रदुष्टाः सभक्तम् । नानावर्णं नैकशः सारयंति कृच्छ्राज्जंतोः षष्ठमेनं वदंति ॥ १४ ॥

आमके न पकनेसे द्रवीभूत हुये दूषित दोष भोजन युक्त कोष्ठको क्षुभित करके अनेक रूपसे अनेक बार मनुष्यके कष्टपूर्वक अतिसरण करते हैं ( अर्थात् दस्त आते हैं ) इसे छठा आमातिसार कहते हैं ( अर्थात् जब आम नहीं पकतीहै तब वह द्रवीभूत होकर अध कच्चे आहार सहित कोष्ठको क्षुभितकरके कष्टसहित अनेक दस्त आने लगते हैं ) ॥ १४ ॥

## आम और पक्व अतिसारके लक्षण ।

संसृष्टमेभिर्दोषैस्तु न्यस्तमप्स्ववसीदति ।
पुरीषं भृशदुर्गंधं विच्छिन्नं चामसंज्ञकम् ॥ १५ ॥
एतान्येव तु लिंगानि विपरीतानि यस्य तु ।
लाघवं च मनुष्यस्य तस्य पक्वं विनिर्दिशेत् ॥ १६ ॥

इन वातादि दोषोंसे मिलाहुआ मल यदि जलमें डालाजावे तो

---

( श्लो० १२ ) तैस्तैर्भावैः बंधुवित्तक्षयादिभिः शोचतः शोकं कुर्वतः ।

डूबजावे और अति दुर्गंध युक्त हो विच्छिन्न ( फटा हुआ मल ) हो तो जानना कि अतिसार अभी कच्चा है पका नहीं ॥ १५ ॥ और जिसके इनसे विपरीत लक्षण हों ( अर्थात् मल पानीमें डूबे नहीं दुर्गंध न हो फटा भी न हो ) और मनुष्यके शरीरमें हलकापन हो तो जानना चाहिये कि इसके अतिसार पकगया ॥ १६ ॥

## असाध्य अतिसारके लक्षण ।

सर्पिर्मेदोवसवाराम्बुतैलमाजं क्षीरं क्षौद्ररूपं स्रवेद्यत् ।
मंजिष्ठाभं मस्तुलुंगोपमं वा विस्रं शीतं प्रेतगंध्यंजनाभम्॥१७॥
राजीमद्वा चंद्रकैः संततं वा पूयप्रख्यं कर्दमाभं तथोष्णम् ।
हन्यादेतद्यत्प्रतीपं भवेच्च क्षीणं हन्युश्चोपसर्गाःप्रभूताः ॥१८ ॥

घृत मेद वसाके समान या वेसवारके जल तैल बकरीके दूध शहदके रूपका मल आवे या मंजीठ जैसे या मस्तककी मज्जाके तुल्य हो कच्चे मांस-सम गंधवाला शीतल मुर्देकीसी गंधवाला कज्जलसा काला दस्त हो ॥ १७ ॥ अथवा जिसमें कई वर्णकी रेखा हों जिसमें मोर पंखके चांदोंकासा वर्ण हो जो राध जैसा हो तथा कीचडसा, गरम, दस्त हो अथवा दोपसे विपरीत वर्णका हो ऐसा अतिसार तथा जिसमें उपद्रव विशेष हों वह क्षीण मनुष्यको मृत्युकारक होताहै ॥ १८ ॥

असंवृतगुदं क्षीणं दुराध्मातमुपद्रुतम् ।
गुदे पक्के गतोष्माणमतिसारकिणं त्यजेत् ॥ १९ ॥

जिसकी गुदा संकुचित न हो ( खुलीही रहे ) क्षीणता होजावे पेट तूंबीतरहसे अफर जावे उपद्रवोंसे युक्त हो गुदा पकजावे अग्नि नष्ट होजावे ऐसे अतिसारके रोगीको असाध्य जानकर त्याग देना चाहिये ( इस व्याधिके उपद्रव ग्रंथांतरसे लिखतेहैं ) ॥ १९ ॥

"शोफं शूलं ज्वरं तृष्णां श्वासं कासमरोचकम् ।
छर्दिं हिक्कां च मूर्च्छां च दृष्ट्वाऽतीसारिणं त्यजेत् ॥ (इति नि० सं०)

शोथ, शूल, ज्वर, तृषा, श्वास, खांसी, अरुचि, छर्दि, हिचकी और मूर्च्छा ये अतिसारमें उपद्रव होते हैं इनको विशेषता देखकर असाध्य जान त्याग देना चाहिये " ॥

( श्लो० १८ ) पद सर्पिरादि [illegible] । [illegible] ।

## अन्यभेदोंका अंतर्भाव ।

शरीरिणामतीसारः संभूतो येन केनचित् ।
दोषाणामेव लिंगानि कदाचिन्नातिवर्तते ॥ २० ॥
स्नेहाजीर्णनिमित्तस्तु बहुशूलप्रवाहिकः ।
विषूचिकानिमित्तस्तु चान्योऽजीर्णनिमित्तजः ।
विषार्शःक्रिमिसंभूतो यथास्वं दोषलक्षणः ॥ २१ ॥

मनुष्योंके किसी कारणसे अतिसार हुआहो परंतु वातादि दोषोंके लक्षण-से पृथक् कभी नहीं होसकता ॥ २० ॥ जो स्नेहके न पचनेसे बहुत शूल और प्रवाहिका युक्त हो या विषूचिका जन्य हो या अजीर्णसे हुआ हो या विषसे अर्शक्रिमिसे किसीसे हो सबमें यथायोग्य दोषोंके लक्षण पायेही जातेहैं ( इससे मुख्य भेद छह ही हैं ) ॥ २१ ॥

## अतिसारमें चिकित्साक्रमका निर्देश ।

आमपक्वक्रमं हित्वा नातिसारे क्रिया यतः ।
अतः सर्वातिसारास्तु ज्ञेयाः पक्वामलक्षणैः ॥ २२ ॥

आमातिसार है या पक्वातिसार इस क्रमको छोडकर इसकी चिकित्साकी क्रिया नहीं बनसकती इससे सब अतिसारोंमें प्रथम लक्षणोंसे यह देखना चाहिये कि यह आमातिसार है ( अपक्व है ) अथवा पक्वातिसार है ॥ २२ ॥

## पूर्वरूपमें चिकित्सा ।

तत्र लंघनमेवादौ पूर्वरूपेषु देहिनाम् ।
ततः पाचनसंयुक्तयवाग्वादिक्रमो हितः ॥ २३ ॥
अथवा वामयित्वा तु शूलाध्माननिपीडितम् ।
पिप्पलीसैंधवांभोभिर्लवनाद्यैरुपाचरेत् ॥ २४ ॥

---

( श्लो० २३ ) यस्मात्सव एवातिसारा आदौ आमत्वं भजंते अतः आमशमनार्थं आदौ लंघनमेव । तत्र लंघनमेवादौ इत्यत्र हितं लंघनमेवादौ इति वा पाठांतरम् ।

कार्यं च वमनेऽस्यान्ते प्रायशो लघुभोजनम् ।
पड्यूषयवागूषु पिप्पल्याद्येव योजयेत् ॥ २५ ॥
अनेन विधिना चामं यस्य वै नोपशाम्यति ।
हरिद्रादिं वचादिं वा पिबेत्प्रातः स मानवः ॥ २६ ॥

पूर्वरूपकी अवस्थामें प्रायः सब अतिसार आम ( अपक्व ) होतेहैं इससे आदिमें ( पूर्वरूपमें, मनुष्योंको लंघन कराना ही श्रेष्ठ है और फिर पाचन द्रव्योंके योगसे बनाई हुई यवागू आदि देना चाहिये यह क्रम हितकारक है ॥ २३ ॥ और जो पूर्वरूप आमअवस्थामें शूल और अफारेकी पीडा हो तो उसे पीपल और सेंधवके जलसे वमन करावे और लंघन आदिसे उपचार करे ॥ २४ ॥ तथा वमनके पीछे प्रायः हलका भोजन करावे पड्यूष यवागू इनमें पिप्पल्यादिक पाचन द्रव्योंका योग करके भोजन करावे ॥ २५ ॥ और यदि इस विधिसे मनुष्यकी आम नहीं शांत हो ( नहीं पके ) तो उसे हरिद्रादिक अथवा वचादिकका क्वाथ प्रातःकाल पीना चाहिये ॥ २६ ॥

## आमातिसारकी चिकित्सा ।

आमातिसारिणां कार्यं नादौ संग्रहणं नृणाम् ।
तेषां दोषा विबद्धाः प्राक् जनयंत्यामयानिमान् ॥ २७ ॥
प्लीहपाण्ड्वामयानाहमेहकुष्ठोदरज्वरान् ।
शोफगुल्मग्रहण्यर्शःशूलालसकहृद्ग्रहान् ॥ २८ ॥

आमातिसारको आरंभ ही में रोक देना उचित नहीं क्योंकि आरंभमें पक्के दोष रुकजानेसे मनुष्योंके इतने रोग पैदा करदेतेहैं ॥ २७ ॥ प्लीहा ( तिल्ली बढना ) पांडु अफारा प्रमेह कुष्ठ उदररोग ज्वर शोथ गुल्म संग्रहणी बवासीर शूल अलस तथा हृदयग्रह ( आमातिसारके रोक देनेसे इतने उपद्रव होजातेहैं ) ॥ २८ ॥

सशूलं बहुशः कृच्छ्राद्विबद्धं योऽतिसार्यते ।
दोषान्संनिचितान्वाय पथ्याभिः संप्रवर्तयेत् ॥ २९ ॥

( श्लो० २५ ) [illegible] ( [illegible] ) ।

